कुछरौज ठहरकर गाजियाबाद-मेरट होते तीर्थ हस्तिनापुरकी जियारतकों गये. यह तीर्थ वडापुराना है वहांकी जियारत किइऔर फिर वहांसे देहली होतेहुवे मुल्क मारवाडकी सफरकों चले,-इन दिनोमें देहलीसे रवानाहोकर कुतुवमेहरोली फिरोजपुर-अलवर होतेहुवे शहर जयपुर आये, और एकमहिना वहापर कयामकिया, जयपुरसें रवानाहोकर तीर्थफलौदी पार्श्वनाथकी जियारतको गये और वहाकी जियारतकिइ. वहासे रवानाहोकर मेरटा-नागोरहोते शहर विकानेर जाते हुवे रास्तेमे-नोखेगानमें-जव रातको सोतेथे आधी रातकेवख्त एक सांपने आनकर महाराजके दाहने हाथके पंजेपर डखमारा, उसवख्त दो-मुनिमहाराज-औरभी शाथथे जो दीक्षामे और उमरमेवडेथे, जवजहरने ज्यादहजोरदिया महाराजकी आख खुली. और कहा मेरे दाहनेहाथमें वहुतदर्द होताहै,-न-मालूम क्याहुवा ? जिसश्रावकके मकानमें महाराज ठहरेथे-वह-और दोतीन शख्श और मिलकर लालटेनलेकर इधरउधर देखनेलगे-तो-मालूमहुवा एक वडा लवा साप-एकवीलमें घुसरहाथा, इससे साफ जाहिरहुवाकि-महाराजकों-सांपने काटाहै. और दाहनेहाथके पंजेको देखातो खून मालूमहुवा. महाराजको यकीनहोगया मेरेदाहनेहाथके पजेपर सर्पने डकमाराहै. खुद सर्पका मत्रजानतेथे पढना शुरु किया, और कुछदेरकेवाद सापका जहरउतरा, पिछलीरात कुछ नीद आइ और आरामभी मालूमहुवा, शुभहहोते आगेकों रवानाहुवे और देसणुक-भीनासर होतेहुवे तीसरेरौज विकानेर पहुचे, सवत् (१९४०) की वारीश वहापर गुजारी, और नयचक्री-पग्रंथ जवानीयादकरना शुरुकिया, जिसमें द्रव्य-गुण-पर्याय-नैयम -संग्रह-व्यवहार-शब्द-समभिरुढ-और-एवभूतनयवगेरानयान है चौमासेकी अर्सातक मुहजवानी यादकरलिया, भगवतीसूत्रभी यहा

वाचा, और-यहांके पुस्तकालयोसे कइपुरानीपुस्तके देखी. जब वारीश खतमहुइ तो मुल्कगुजरातको जानेकेलिये रवाना हुवे.

---

[ संवत् १९४१ का-चौमासा-शहरअहमदाबाद, ]

विकानेरसे रवानाहोकर नागोर-जोधपुर-और-पाली होतेहुवे पंचतीर्थीकी जियारतकों गये. १-वरकाणा, २-नाडोल, ३-नाडलाइ, ४-घाणेराय, और-५-रानकपुर इनपांचगांवोकी जो-पंचतीर्थी कहलातीहै, जियारत किइ, और रानकपुरसे आगे पहाडकी घाटीकों पारकरके शहर उदयपुरकों तशरीफ लेगये, और वहांपर एकमहिना कयामकिया, चैतमहिनेमें वहांसेरवानाहोकर तीर्थकेशरीयाजीकी जियारतकों गये. जो वहांसे (१८) कोशके फासलेपर वाकेहै, जियारतकरके वापिस उदयपुर आये, और उदयपुरसें रवाना होकर शिरोही अनादराकी-सफर करते तीर्थआबुजीकों गये. आबुके जैनमंदिर ऐसेखूबसुरत शगमर्मरपर उमदा और वेमीशालकारिगिरिसे तामीरकियेहैकि-जिसकी-तारीफ-तवारिखोमें मशहूर है, वहांकी जियारतकिइ, और चदरौज वहापर ठहरे, वादइसके आबुसे रवानाहोकर पालनपुर-सिद्धपुर-ऊंझा-मेहसानाकी सफर करते शहरअहमदावादमें तशरीफ लाये, और संवत् (१९४१) की वारीश-वहापर गुजारी, महाराजने योगवहनकरके इसचौमासेमे वडीदीक्षा इख्तियारकिइ. वैयाकरणभूषण-और-कुवलयानदअलंकार मुहजवानीयादकिये,-कादवरी-विक्रमोर्वशी-और-शकुंतलानाटक-वांचा, अछीतरह संस्कृत जवानमें बोलनेलगे, और हरेकविषयपर शास्त्रार्थकरनेकी ताकात हासिलहुइ.

---

[ संवत् १९४२ का-चौमासा-शहरसुरत, ]

वाद वारीशके शहरअहमदावादसे रवानाहोकर-धंधुका-बोटाद--उमराला--चावडी--होते तीर्थ--शत्रुंजयकी जियारतकों गये, एक महिना वहां कयामकिया. और वहांसे शिहोर-वरतेज वगेराकी सफर करते शहरभावनगरमें पहुचे, जब अपने चचाके घर भिक्षाकों गये तब महाराजकी चाचीनेकहाकि-जिसरौजसे-तुमनेदीक्षा इख्तियाराकिइ उसके छमहिनेकेवाद तुमारेचाचेका इंतकालहोगया, कोइदिन एसा-नही-गुजरताथाकि-उनोने तुमकों याद-न-कियेहो. तुमकों ऐसामुनासिव नहीथाकि-तुम-विना कहेचले गये, और साधु होगये, घरमे कोइ आदमी नहीरहा, जब तुमारी यादआती है विल्कुल रंजीदा हो जातीहु, महाराजने उनकों धीरज दिइ और कहाकि--तुम--खुद समझदारहो, शब्र करो और तीर्थंकरदेवोकी इवादतकरो जिससे सब अछा होगा, एसा कह कर भिक्षालेके अपनेमकानकों आये, और एक महिनेतक शहर भावनगरमें ठहरे, एकरौज महाराजकी चाचीने कहा अगर तुम व्याख्यान धर्मशास्त्रका वाचना सिखेहो--तो--हमकों सुनाओ, दुसरेरौज महाराजने व्याख्यानसभामे वैठकर सबलोगोकों व्याख्यान धर्मशास्त्रकासुनाया, लोग खुशहुवे और तारीफकरनेलगेकि दीक्षा लेना ऐसेही शख्शोका कामहै-जो-धर्मशास्त्रके माहितगार होकर आमलोगोकों धर्मका फायदा पहुचावे,

एक महिनेकेवादभावनगरसे रवानाहोकर गोघावंदरकों गये, और घनौघमडनपारसनाथकी जियारतकिइ, गोघावंदरसें वरतेज गाव होतेहुवे वल्लभीनगरी जिसकों जमानेहालमें-वलागांव बोलते है आये, महाराजकी माता इसी वल्लभीनगरीकीथी, और उनके खानदानमें सिर्फ ! एकहीभाइ लक्ष्मीचंदजी रहगयेथे, जो महाराजके

मामा-होतेथे. जवउनोने सुनाकि-हमारा-भानजा-जो साधुहोगया है आजरौज यहां आनेवाला है, चारकोशतक सामनेगये और बाद मुलाकातके उनोने महाराजसेकहा-तुम-अपने वालिदकेघर एकही बेटेथे और साधु होगये यह तुमको लाजिम नहीथा, महाराजने कहा-आप-बखूबी जानते हैकि-दुनियामें-बडेबडे राजेमहाराजे होगये जिनोने अपना राजपाट छोडकर दीक्षा इख्तियारकिइ-तो-मालूम होताहे धर्मकुछ बडीचीजहै, महाराजने वहांभी आमलोगोको व्याख्यान धर्मशास्त्रका सुनाया. और सबलोग खुशहुवे. फिर महाराजके मामानेकहा-जोकुछ हुवा अछाहुवा, चलो ! अब घरसे भिक्षा लेआओ, महाराज उनकेघर भिक्षाकों गये. वहां उनकी मामीनेभी वहीकलामकहे जो इनके मामाने कहेथे, और यहभीकहा कि-मैने-तुमकों लडकपनमें पालाथा, और अब साधुकेवेषमें देखतीहु-तो-बडारंज मालूम होताहै, घरमे बेठकर क्या ! धर्म नहि होताथा. ? महाराजने कहा बेशक ! होसकताथा मगर जैसा साधुपनेमें होसकताहै दुनियादारीकी हालतमें नही होसकता, औरभी महाराजने धर्मकी वातें सुनाइ, और भिक्षालेकर अपने मकानकों वापिस आये, करीब ( १५ ) रौज वहां मुकीमरहे, फिर वल्लभीसे रवानाहोकर बोटाद-लीमडी-वढवान-और-धोलेराकी सफर करतेहुवे खंभातशहरकोंगये, वहांपरतीर्थस्थंभन पार्श्वनाथकीजियारत किइ. खंभातसें रवानाहोकर भडौचकों गये, वहांकी जियारत किइ, अश्वावबोध-और-शकुनिका विहारतीर्थकी तवारिख अपनी नोटबुकमे यहां लिखी, भडौचसे रवानाहोकर सुरतबंदरकों गये, और संवत् ( १९४२ ) की बारीश वहां गुजारी. आचाराग-अनुयोगद्वार-और ज्ञातासूत्र यहां वांचे. तत्वार्थसूत्रके दस अध्याय मूलपाठ और-प्रमाणनयतत्वलोकालंकार इसचौमासेमें हिफ्ज याद किया,-

(यानी) कंठाग्रकिये. ये-दोना किताबे जैनसूत्रोंकी-और-जैन-न्यायकी एक कुंजी है, जोशख्श इसको समझकर हिफ्ज यादकरेगा जैनतत्त्व-और-स्याद्वादन्यायमें होशियार होजायगा.

[ संवत् १९४३ का-चौमासा-शहरपालिताना, ]

वादवारीशके सुरतसे रवानाहोकर भडौचकेरास्तेसे शहरवडोदा आये, इनदिनोंमें स्थानागसूत्र वाचा. वडोदसें रवानाहोकर शहरअहमदाबाद-वढवान-लीमडी--बोटाद-और--वल्लभीनगरीकी होतारासफर करतेहुवे वारीशके मौकेपर-शत्रुंजयतीर्थकी तराइमें-शहरपालितानेको गये, जिसकाबयान पेस्तर लिखभीचुकेहै, संवत् (१९४३) की-वारीश-वहांपर गुजारी, इसअर्सेमें महाराज-व-आर्जी-खांसी-मुब्तीलारहे, करीवतीन महिनेके कोइइल्म नही पढागया,—

धर्माख्याने श्मशाने च-रोगिणां या मतिर्भवेत्,
यदि सा निश्चला वुद्धिः-को-न-मुच्येत वंधनात्. १

धर्मकीवाते सुनतेवख्त-मसानमें-और--बीमारीकी हालतमें आदमीकी वुद्धि जैसीधर्मपरपावद रहती है अगर वैसी हमेशांवनी रहेतो-कौनऐसा शख्शहै-जो-ससारके वधनसे-न-छुटसके, ? वीमारीकी हालतमें महाराज हमेशां पचपरमेष्टिका जापकरतेथे, अ-पथ्य खानपानसें परहेजरखतेथे, और किताववगेरा वाचतेरहतेथे. महाराजकी वीमारी सख्त-नहीथी, सख्तवीमारी वह होती है जिसमे अनाजखाना वंदहोजाय-रातकों-नीद-न-आवे, चहेरेकी रवनक विल्कुल वदलजाय, आदमीकों पहिचान सकेनही, शर्म विल्कुल छुटजाय, अस्थि-मास-और-खून-विल्कुल सुकजाय, रातकेवख्त

आस्मानमें-उत्तरदिशातर्फ-जो—ध्रुवका-तारा उदयहोताहै-वह-सख्त वीमारीवालेको अपनीनजरसें-न-दिखाइदे, कानमें अंगुली लगाकर देखनेसे जो अंदर घोरशब्द होताहै-सुनाइ-न-दे, अपनी आंखोंसे अपनेनाककी शिखा-न-दिखाइदे, अपनीजवान मुहसे वहारनिकाले-तोभी अपनीआंखोसे-न-दिखाइदे, ये—सवसख्त वीमारीके निशानहै, वीमारशख्शकों हरवख्त साफहवामें रखना चाहिये, विछौना-और-कपडेभी साफरखना अछाहै, वीमारशख्शकों अकेला छोडना-या-वहुतआदमी जमाहोकर उसकेपास वैठेरहना अछानही, अगर वीमारी वढतीजाय-या-सख्तहोजाय-तोभी-वीमारशख्शके सामने ऐसा-नहीकहनाकि-तुम-इसवीमारीमें मरजाओगे, वल्कि! ऐसाकहनाकि-तुम-जल्दी अछेहोजाओगे, वीमारशख्शके-सामने हमेशां धर्मशास्त्रकी वातें कहतेरहना अछाहै, उसके सामनेवेठकर रोना-नही, वीमारकों वहुतदिनतक एकही मकानमें रखनाअछानही, दिनमेसोंना-रातकोजागना, न-साकरना, मैथुनसेवना, ज्यादा वोलना, ज्यादागर्मीमें-या-ठंडमें वैठेरहना, या-पैशाव-पाखाना-रोकना वीमारकेलिये विल्कुलअछानही, महाराजकी वीमारी सख्त नहीथी. उमर लंवीथी, इस लिये आरामहुवा, इसअर्सेमे-महाराजकी वहेन मौजा-अमरेलीसे आइ, और कहनेलगी, आपकी तकदीरमें दीक्षालिखीथी, खेर! मुजकों दर्शनहुवे यहीगनीमतहै, चदरोज वहांठहरी, और महाराकेमुखसें धर्मकीहिकायते सुनतीरही, चौमासेकी अखीरमें महाराज कर्मग्रंथकीटीका वांचतेरहे, कातिकसुदी पौर्णमाकेरोज पहाडशत्रुंजयपर जाकर तीर्थकी जियारतकिइ, और पुराने मंदिरमूर्त्ति शिलालेखोंकी नकल अपनी नोटवुकमें दर्जकिइ,

[ संवत् १९४४ का-चौमासा शहर राधनपुर, ]

बादबारिशके महाराज पालितानेसें रवानाहोकर-महुआ-तलाजा-गोघाकी सफरकरते दोबारा भावनगरकों गये, और करीब डेढमहिनेके वहां कयामकिया, व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशादेतेथे, और हरवख्त धर्मकेबारेमें चर्चेहोतीथी, भावनगरसें रवानाहोकर वल्लभी-लींमडी-वढवान-और-ध्रागधराकी सफर करतेहुवे पाटन शहरकों गये. वहांपर राजाकुमारपालके वख्तका एकमशहूर कुतुबखाना-( यानी ) जैनपुस्तकालय देखा, और एकमहिना वहां कयामकिया, पाटनसें रवानाहोकर रियासत राधनपुरकों गये, और संवत् ( १९४४ ) की बारीश वहांपर गुजारी, आर्यदेशदर्पण किताब-महाराजने यहांबनाइ, जोकि-उसीसालमें छपकर जाहिर होचुकी है. इसमें मुताबिक जैनशास्त्रके फरमानसें आर्य-अनार्य देशोंका खुलासा दियाहै, पचाकसून और टीका महाराजने यहांवांची, स्याद्वादमंजरी जोकि-जैनमजहबका एकतर्क ग्रथहै यहां पढा. और उसका मूलपाठ हिफ्ज यादकिया, इनदिनोंमें महाराज बौधमजहबके पुस्तकोंका मुलाहजा करतेरहे, उसमेंसे कुछबातें बौधमजहबकी यहांपर बतलाते है,

कइलोग कहते है जैन-और-बौधमजहब एकहै, और कइकहते है-एक-दुसरेकी शाखाहै, मगर जैन-बौध-किसीसुरत एकनही, न-एकदुसरेकी शाखाहै, जैनमजहब तीर्थंकर रिषभदेवके वख्तसे जारी है, बौधमजहब पीछेसे जारीहुवाहै,-राजाशुद्धोदनके पुत्र-गौतमबुद्धका जन्म-नयपालकी तराइमें सुसमार पर्वतकेपास कपिलवस्तुग्राममें हुवा, जैनमजहबके और बौधमजहबके उमूलमें बहुत फर्क है, जैनमजहबमें तमामवस्तु-उत्पात--व्यय-और--ध्रौव्ययुक्त

मानीगइहै, वौधमजहवमें तमामवस्तु क्षणिकमानी है, गौतमवुधके-चेलोमें-मोदगलायन-शौरीपुत्र-और-आनंद-ये-वडेचेलेथे, विनयपीठिकासूत्र-महावग्गसूत्र-कुलवग्गसूत्र--परिचारपाठसूत्र--दिग्निकायसूत्र-परिनिवाणसूत्र-मध्यमनिकायसूत्र-विमानवथ्थुसूत्र-पेयवथ्थुसूत्र-थिरगाथा-निदीशपीठिका-पाटीसंविदा--कथावथ्थु-वगेरा वौधमजवके पुस्तकोंके नामहै,—

जैनके अखीरके तीर्थंकर महावीरस्वामी जव हयातथे गौतम वुधभी उसवख्त मौजूदथे, गौतमनामसे चारशख्श दुनियामेंमशहूर हुवे, तीर्थंकर महावीरस्वामीके वडे चेले गौतमगणधर जैनथे, गौतमवुध-वौधमजहवके-नामी-शख्शथे, गौतमरिषि-वैदिकमजहवके रिषिथे, नैयायिक मजहवके गौतमरिषि अलग हुवे, वौधमजहवके शास्रोसें मालूम होताहैकि-गौतमवुधके वख्तमें-यागी-वैरागी-यति मौनी-निर्ग्रंथ वगेरा वहुतसे मतके साधु मौजूदथे,-वौद्धमजहवके साधुभी-चौमासेमें सफर नहीकरते, अंतरवसन-मध्यवसन-उत्तरीय-कटिबंध-भिक्षापात्र-जलछाननेकापात्र-ये-वौधमजहवके साधुओके उपकरण कहेजाते है,-राजा कनिष्ककेवख्तसें वौधमजहवमें दो-शाखा हुइ.-इसवख्त हिंदमें वौधमजहवकेलोग थोडे है, मगर मुल्क चीन-जापान बर्मा-और-टिब्वट तर्फ वहुत है,-

[ संवत् १९४५ का-चौमासा-शहर-अहमदावाद. ]

वादवारीशके राधनपुरसे रवानाहोकर तीर्थ शंखेश्वरकी जियारतकों गये, जोकरीव ( १८ ) कोसके फासलेपरवाकेहै, उसकी जियारतकिइ. और उसकीतवारिख अपनी नोटवुकमें दर्जकरलिइ, तीर्थ शंखेश्वरसे रवानाहोकर कस्बे मांडलको आये और वहापर

महाराजने अपने गुरुजीसे सूरिमंत्र-और-वर्द्धमान विद्या पढी, छेदग्रंथ-महानिशीथभी इसीअर्सेमें बाचा, माडलसे रवाना होकर शहर अहमदाबादको आये, और संवत् ( १९४५ ) की चारीश वहांपर गुजारी, व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशां करतेथे और सभा अछी भरतीथी, हैमकोश-यहां महाराजने हिब्ज यादकिया, और यहांके पुस्तकालयोंसे-कइ पुस्तक देखे. वसुदेवहिंडिग्रंथ यहांबाचा, कइमरतबे बडीबडी सभा भरकर एक एक बातपर घंटोतक वाज करतेरहे, एक रौज जैनमंतव्यपर वाज किया उसकामतलब इस तरह है.

☞ [ जैनमंतव्य-प्रकाश, ]

१-रागद्वेष-कामक्रोध वगेरा दुश्मनोसे जिनोने फतेहपाइ है उनको जैनशास्त्रोंमे जिनकहते है, और उनका बयान कियाहुवा-जो मतहै-उसको जैनमत कहते है, जिसकों हमेशांसे लोग मानतेआये, मानते है, और मानेगे, इसलिये इसको सनातनधर्मभी कहागयाहै,

२-जैनोके कायदे ऐसे है जिसका विरोधी बनना नहीहोसकता, अगर कोइ झुठी दलील करके विरोधी बनजाय तो उसकी मर-जीकी बातहै. मगर सची दलीलसे विरोध नही आ सकता,

३-रागद्वेष कामक्रोध वगेरा (१८) दोषोसेरहित जिनेंद्रदेवको जैनमें इश्वरपरमात्मा मानेगये है, अर्हन्-वीतराग-सर्वज्ञ-ये-सब इनहीके नाम है.

४-साधु-साध्वी-श्रावक-श्राविका-इन चारोंको जैनमें संघ कहते है,—

५-जैनमजहबमें-जगत्-अनादि है,-सबजीव अपनेअपने कियेहुवे कर्मोको खुद भोगते है, इश्वर उसका फलदेवे, ऐसा जैनलोग नहीमानते. रागद्वेष वगेरा दोषोसे रहित इश्वर-फलदेनेके-झगडेमें क्यों पडे ? जो शख्श जैसा कर्म करेगा वैसा फल खुद पायगा, जैसे शराव पीनेवाला नशेके जोरसे खुद गाफिल होजाताहै, वैसे हरेक जीव अपनेकियेहुवे पापकर्मसें गाफिल होताहै,

६-जिसकेपास हथियारहै, जिसकेपास औरतहै. जिसकेपास जपमालहै, और-जो-दुश्मनको मारनेकी तयारीमें खडे है, उनको जैनमें देवनही मानेगये,—

७-पंचमहाव्रतको इख्तियार करनेवाले-भिक्षा मांगकर सीकमपरवरीश करनेवाले-और-सत्यधर्मके उपदेष्टा-जैनमें-मुनि—मानेजातेहै,

८-जिनेंद्रदेवोके फरमायेहुवे-जैनागमको-जैनमजहबमें-सत्शास्त्रमाने है, जिसमें पूर्वापर विरोध—और-इन्साफसे खिलाफ बात नहीहोती,

९-पक्षपातरहित-और-दुर्गतिसे अछीगतिको पहुचानेवाला-जैनमे-धर्म-मानागयाहै,

१०-जैनशास्त्रमे स्वर्ग मनुष्य तिर्यंच और-नरक-ये-चारगति मानीगईहै, स्वर्गगति वहहै-जो-आस्मानमें चांदसूर्य वगेराके विमान देखतेहो, उसमें देवतेलोग रहते है, और-वे-खुद उसको चलाते है. जोलोग कहते है, विद्वानोको देव मानना अविद्वानोको-असुर,-पापियोको राक्षस, और अनाचारियोको पिशाच मानना

चाहिये. जैन-इसबातसें—खिलाफहै. विद्वान्-अविद्वान्-पापी-और-अनाचारी अलगहै, और-देव-असुर-राक्षस-और-पिशाच अलगहै,-

११-मनुष्यगतिमें-जितने-मनुष्यहै सब आगये, जोलोग कहते है दुनियामें सुखी है-वह-देव-और दुखी है-वह-नारकी है, जैनलोग इसबातसे खिलाफहै, जैनलोग-स्वर्ग-नरक-अलगचीज मानते है. मनुष्यगति अलग मानते है.

१२-तिर्यचगतिमें जितने-पशु-पक्षी-हाथीघोडे-मोर-तोते-चिडिया वगेराहै सब आगये,

१३-नरकगति पृथवीके नीचे है, जो अजहद पाप करता है इसगतिकों पाताहै, जहांकि-शिवाय तकलीफ-और-रजके दुसरी चीज-नामनीशानकोंभी नहि है,

१४-मूर्त्तिपूजा-और-तीर्थ-जैनलोग मानते है,-और तीर्थोंकी जियारतकों जानापुन्य समझते है,

१५-अर्हन्-सिद्ध-आचार्य-उपाध्याय-साधु—श्रद्धा-ज्ञान-चारित्र-और-तप-ये-नवपद जैन मजहबमें-आलादर्जेके पाक समझेगये है,

१६-तकदीर-और-तदबीरमें तकदीर बडी-और-तदबीर छोटी समझी गइहै.-तकदीर बुरीहो-तो-तदबीर चाहे जितनीकरलो फायदा-न-होगा.

१७-जैनलोग-तमाम वस्तुकों-स्वस्वरुपसे अस्ति, और परस्वरुपसे नास्ति मानते है, और इसीकों-स्याद्वाद न्याय कहते है,

( अनुष्टुप्-वृत्तं, )

सर्वमस्ति स्वरूपेण-पररूपेण नास्तिच,
अन्यथा सर्वभावानां-एकत्वं संप्रसज्यते, १

१८-प्रत्यक्ष-और-परोक्ष-ये-दो-प्रमाण जैनमें मानेगये है,

१९-जैनमें चेतना लक्षणयुक्तकों जीव मानाहै, और चेतनारहितकों अजीव-शुभकर्मके पुदगलकों पुन्य-और अशुभकर्मके पुदलकों पाप मानाहै, भलेबुरे परिणामोसे जीव शुभाशुभकर्म बांधता है. और उदय आनेसें भोक्ताहै,

[ शार्दूलविक्रीडितं. ]

२०-तत्वानि व्रतधर्मसंयमगतिज्ञानानि सद्भावना,
प्रत्याख्यानपरिसहेंद्रियमदध्यानानि रत्नत्रयं,
लेश्यावश्यककाययोगसमितिप्राणाः प्रमादस्तपः
संज्ञाकर्मकषायगुस्यतिशयाज्ञेयासुधिभिः सदा ॥१॥

[ स्रग्धरावृत्तम्, ]

त्रैकाल्यंद्रव्यषट्कं नवपदसहितं जीवषट्कायलेश्याः
पंचान्येचास्तिकाया व्रतसमितिगतिज्ञानचारित्रभेदाः
इत्येतन्मोक्षमलं त्रिभुवनमहितैः प्रोक्तमर्हद्भिरिशैः
प्रत्येतिश्रद्धाति स्पृशातिचमतिमान् यस्यवैशुद्धदृष्टिः ॥२॥

नवतत्व-पंचमहाव्रत-द्विविधधर्म-सतराहभेदी सयम-चारगति पंचज्ञान-बारांभावना-दस प्रत्याख्यान-बाइस परिसह-पांचइंद्रिय आठ मद-चार ध्यान-तीनरत्न-छलेश्या-षट्आवश्यक-छकाय-तीनयोग-पांचसमिति-दसप्राण-पांचप्रमाद-बारांभेदीतप-चारसंज्ञा आठकर्म-चारकषाय-तीनगुप्ति-चौतीसअतिशय-तीनकाल-छद्रव्य

और नवपद-इनकों अछीतरह समझना और इनके भेदोकों पहि-चानना यह शास्त्रोका सार है.

२१-जैनमें गर्भाधान-जन्म-उपनयन-विद्यारंभ-विवाह-व्रतारोप-और-अंत्यकर्म वगेरा (१६) संस्कार माने है,

२२-पुनर्लग्न करना जैनमें मनाहै, जिसमें नुकशान ज्यादह और फायदा कमहै, उसकामको करना क्या जरुरत, ?

२३-जैनलोग-पृथवीकों स्थिर-और--चांदसूर्यकों फिरते मानते है,

२४-जीवका-एक गतिसें दुसरी गति-और-इसतरह जन्म-जन्मांतरकों जाना आना-जैन-मानते है, जब सब कर्मोसे रहित होगा, उसकी मुक्ति होगी और फिर वहांसें कभी-न-लोटेगा.

(जैनमंतव्य-प्रकाश-खतम हुवा,)

एकरोज कलंकीराजाके बारेमेंभीवाज-किया, उसरोज बडी सभाभरीथी, जोजोलोग कहतेहैकि-कलकीराजा-संवत् (१९१४) में होगया, मगर यहबात गलतहै, जैनागम महानिशीथसूत्रके पंचमे अध्ययनमें साफबयानहैकि-कलकीराजा श्रीप्रभअणगारकी हयातीमें होगा युगप्रधानयंत्रमें लिखाहै श्रीप्रभअणगार आठमें उदयके पहिले युगप्रधान होगे, पाचमेआरेके एकीसहजार वर्षमें तेइसदफे जैनधर्मका उदय और तेइसदफे अस्तहोगा. उसमें जब आठमा उदय आयगा कलकीराजा-उसवख्तहोगा, जमाने हालमें तीसरा उदय चलताहै, श्रीप्रभअणगार युगप्रधान अबतकहुवे नही, फिर कैसे कहाजासकताहैकि-कलकीराजा होगया, ? युगप्रधान यंत्रकी गिनतीसें यहभी मालूमहोताहै कि-आठमाउदय पांचमेआरेके दस-

हजारवर्ष वतीतहोनेके वाद आयगा, दीपमालाकल्प-और पांचमे-आरेकी-सझाय-महानिशीथसूत्रसे वडीनही, इनवातोंसे सवुतहुवाकि -कलंकीराजा-अवतक नहीहुवाहै, उसरोज औरभी वहुतकुछवहेस हुइथी, मगर यहां उसवातकों थोडेमे लिखदिइहेकि-लिखाण ज्यादा वढेनही और लोगोकों फायदा पहुचे,

## ( संवत् १९४६ का-चौमासा-शहर जयपुर, )

वादवारीशके शहर अहमदावादसें रवानाहोकर पेथापुर-माणसा-विजापुर-वडनगर-विशनगर-और-मौजे खेरालु होतेहुवे तीर्थ तारंगाकी जियारतकोंगये, उसकी जियारतकिइ, और-अपनी नोटवुकमें तमाम वजुहात उसतीर्थकी दर्जकिइ. तीर्थ तारंगासे रवानाहोकर पालनपुरहोते तीर्थआवुकों गये. वहांकी जियारतकिइ, और पुराने शिलालेखोंकी-नकल-अपनी नोटवुकमें दर्जकिइ, आवुसे रवानाहोकर-पाली-नयाशहर-अजमेर-किसनगढकी सफर करते जयपुर गये, और सवत् (१९४६)की-वारीश-वहांपर गुजारी, व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशा करतेथे, इनदिनोमें वाग्भट्टालंकार और-अलंकारचूडामणि हिफ्ज यादकिये, ये-दोनो अलंकारग्रंथ है, अर्हन्नीतिग्रंथ इसचौमासेमें पढा. पिछले दिनोमें त्रैलोक्यप्रकाश ग्रंथ-जिसमें-नजुमका वयानदर्ज है-हिफ्ज याद किया. चंद्रप्रज्ञप्ति-सूर्यप्रज्ञप्ति-ज्योतिषकरंडक-आरंभसिद्धि-जन्मांभोधि-और-नारचंद्र वगेरा जैननजुमग्रंथ वाचे,-समरसार-और-नरपतिजयचर्या-अन्य मतके नजुमग्रंथ-इसलिये-मुलाहजा कियेकि-इनमें नजुम किसतरह वयान किया है,

रिग्वेद-यजुर्वेद-सामवेद-अथर्ववेद-मनुस्मृति-याज्ञवल्कस्मृति भारत-भागवत-और-गीता-वगेरा वैदिकमजहवके शास्त्र-शुरुसे

अखीरतक इसगरजसे वांचेकि-इनमें-धर्मके बारेमें किसतरहबयान कियाहै, अकलमंदोंका कौलहैकि-हरमजहबकी किताबोंका मुलाहजा करे, और उनकों पहिचाने. इन दिनोंमें महाराजने संगीतकलाका इल्मभी हासिल किया, सातस्वर-तीनग्राम-एकीसमूर्छना-और-उनंचासतान-इनको जाननेवाला शख्श संगीतकलाका इल्म उमदा तौरसे पासकता है. भैरव--मालकोश--दीपक-हिंडोल-मल्हार-और-श्री-ये-छ-रागके नामहै, पेस्तरके जमानेमें घांणीके सामने बेठकर भैरवराग गानेसे विना बेंलके घांणी चलजातीथी, पथरकी शिलाके सामने बेठकर मालकोश राग गानेसे पथर-पानी होजाताथा, दीयेके सामने बेठकर-दीपक राग गानेसे-विना दियासलाइ दीपक जलजाताथा. हिंडोलेके सामनेबेठकर हिंडोल राग गानेसे-वह-झुलने लगताथा. और श्री रागके गानेसे गवैयेको दौलतकी तंगी नहि रहतीथी, आजकल रागमे वैसी तासीर नहीरही, न-वैसे गानेवालेरहे, जैसा जमानाहै वैसीचीजे मौजूद है. वीणा-सितार-दिलरुवा--सुरशिंगार-सरोद--सरगी-ताउस-हारमोनियम-बेंला-अलगोजा-बंशरी--और-जलतरंग वगेरा-बाजे-गानेवालेके कंठको मदद पहुचासकते है, जब तीर्थंकरदेव-मालकोशरागमें तालीमधर्मकी देतेथे इंद्रदेवते दिव्यवाजोसे स्वर पुरतेथे, आजकलभी अगर कोइ मुनि-रागरागिनीमें तालीम धर्मकी देवे-तो कोइ हर्ज नहिहै, रागरागनी निहायत उमदाचीजहै, अगर तालस्वरसें परमात्माकीइबादत किइजाय तो-अशुभ कर्मकी निर्जरा और औरपुन्यानुबंधि-पुन्यप्राप्तिका हेतु है.-जिसकों संगीतकलाका इल्म-नही है. वे-कहते है रागरागनी कुछ चीज नही. मगर उनके कहनेसे संगीतकला कमजोर नहीहोसकती, जैनागम-स्थानांग-और-अनुयोगद्वारसूत्रमें स्वरोका बयान उमदा तौरसें दर्ज है. जिनकों शकहो

-खूबीदेखे, गानेवालेके स्वरकी नकलकरना सरंगीकाही कामहै, सरे वाजे-गत-तोडे-और-आलाप वेशक ! देसकते है, मगर ग-की नकल करना सरंगीकोही याद है. महाराज सरगम-तराना पद-भैरवी-कालिंगडा--जोगिया--आसाउरी-वेलावल-सारंग-ीला झीझोटी-कमाच-पीलु-धनासीरी-कल्याण--सोरठ-विहाग -और-जेजेवंतीवगेरारागरागनी अछीतरह गानेलगे, और धर्मशा-के व्याख्यानमेंभी रागरागनीसें तालीम धर्मकी देतेरहे,

## ( संवत् १९४७ का-चौमासा-शहर देहली, )

वादवारीशके जयपुरसे रवानाहोकर सांगानेर गये, चंदरौज हांठहरकर वापिस जयपुरआये, और मुकाम मजकुरपर कयामकि-ा, इसअर्सेमें महाराजके गुरुसाहवभी-जोकि-जोधपुरमें-वारीश-े अय्याममें मुकीमथे, मुनिमंडलके शाथ वडेशान-व-सौकतसें यपुरमें तशरीफलाये, और महाराजभी गुरुजीकी पेशवाइमें गये, यपुरमें करीव ( २० ) रौजतक शाथठहरे, इसअर्सेमें गुरुजीका-ौर-महाराजका आपसमें कुछतकरार होगया, और महाराज ना-ाजहोकर गुरुजीसें जुदेहोगये, चैतवैशाखके दिनोमें अलवर होते-ुवे शहरदेहलीकों तशरीफलेगये, और संवत् ( १९४७ ) की ारीश वहांपर गुजारी, व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशांकरतेथे, और ुननेवाले लोग कसरतसे जमाहोतेथे, आचार्यसिद्धसेन दिवाक-की वनाइहुइ द्वात्रिंशका-आचार्य हरिभद्रसूरिका वनायाहुवा लो-कतत्वनिर्णय और षड्दर्शन समुचय मूलपाठ हिब्ज यादकिया, एक ौज महाराज देहलीकी चारोंतर्फ पुरानेमकान-पंढहेर-और-ना-मीग्रामी इमारतें देखनेकों गये, और कइपुराने मकानात देखकर ख्यालआयाकि-क्याक्या ! ! इमारते दौलतमदोने वनाइथी और

अव किसहालमें पडीहै, जिनजिन होजोंमें गुलाव-और-वेदमुश्क-भराजाताथा-उनमें अव काइजमरही है. जहां मखमल-और कमख्वावके फर्शपर मोतियोंकी झालरके शमियानेखडे कियेजातेथे-वहां-अवकोइ झाडुभी नहीदेता, जिनकी अर्दलीमें संकडो सवार दोडतेथे-और-जो तमामहिंदुस्थानमें नहीसमातेथे-थोडीसीजमीनमें सोयेपडेहै, होनहारकेसामने किसीका जोरनहीचलता, उदय अस्त सवकों लगाहै, हुकमहोदा-अमल्दारी और खजाना छोडकर इस दुनियाफानीसरायसे एकरोज जरुरविदाहोनाहै, पुरानीचीजोंको देखकर आदमीकों एकतरहका असर होताहै, और यहभी खयाल-पैदाहोताहैकि-सारवस्तु धर्म है. जींदगीका कोइभरुसा नहीं. जहां-तकवने धर्मकरनाचाहिये.-

## (संवत् १९४८ का-चौमासा-शहर लशकरगवालियर,)

वादवारीशके देहलीसे रवानाहोकर कुतुव-मेहरोली-गुडगांव होतेहुवे कस्वे फरुखनगर गये. और करीव ( ४ ) महिने वहांठहरे, यहांपर महाराजने अपनेलिये (टाइम-टेवल) कायमकिया, (यानी) शुभहसेलेकर शामतक-और-शामसेलेकर शुभहतक कि-सकिसवख्त क्याक्या कामकरना-उसका वख्त-मुकररकिया, शुभहके ( ६ ) वजेसे ( ७ ) वजेतक प्रतिलेखना-और-स्थंडिलभूमि जाना, ( ७ ) वजेसें ( ८ ) वजेतक योगाभ्यास चिंतवन करना ( ८ ) वजेतक व्याख्यानसभामें वेठकर धर्मोपदेश देना, ( ९॥ ) वजेसे ( १० ) वजेतक विश्राम, ( १० ) वजेसे ( १२ ) तक आहारपानी लेना, ( १२ ) वजेसे ( ४ ) वजेतक-आयेगये गृहस्थोंकेशाथ धर्मचर्चाके वारेमें वहेसकरना-ग्रथवनाना-लिखना-पढना-या-ज्ञानचर्चा-करना, ( ४ ) वजेसे ( ५ ) वजेतक प्रतिलेखना

करना, और स्थंडिलभूमि जाना, (९) वजेसे (६) वजेतक आहारपानी लेना, सूर्यअस्त होनेकेवाद (८) वजेतक प्रतिक्रमण वगेरा करना, (८) वजेसे (१०) वजेतक ज्ञानचर्चा-और योगाभ्यास चिंतवन, (१०) वजेसे शुभहके (५) वजेतक शयन करना, (९) वजेसें (६) वजेतक सूरिमंत्रका जाप-और-प्रतिक्रमण करना, इसतरह हमेशांकेलिये अपना टाइमटेवल कायमकिया,-

फरुकनगरसे रवानाहोकर-होडल-पल्वल-मथरावृंदावन-होते हुवे-शहरआगरा गये, और (८) रौज वहांपर कयाम किया, वहांसे रवानाहोकर धोलपुरहोते लशकर-गवालियर पहुचे, और-संवत् (१९४८) की वारीश वहांपर गुजारी, दर्मियान सराफावजार जैन मंदिरके पास पंचायतीउपाश्रयमें कयामकिया, व्याख्यानसभामें सूत्र आवश्यकवृत्ति-और-वासुपूज्यचरित वाचतेथे, व्याकरण चंद्रप्रभा-इसचौमासेमें आधा-हिस्ज-यादकिया. और स्याद्वादरत्नाकरावतारिका पुरी वांची, एकरौजकेलिये छावनी-मुरार-जोकि-तीनकोशकेफासलेपरवाकेहै गये, और वहांपर मूर्त्तिपूजापर व्याख्यानदिया. जहांजहांपर महाराजजातेहै-और व्याख्यानदेतेहै वहां धर्मशास्त्रके (१२) कानुन एकसाइनवोर्डपर लिखकर-या छपवाकर मकानकी दिवारपर इसलिये लगा दियेजातेहैकि-सुननेवाले उनकों-वाचकर अमलकरे, उसकीनकल यहांपरभी देतेहै, इसमें व्याख्यानसुननेका सवमतलवदर्जहै, व-खूवी देखलो, !

☞( व्याख्यान धर्मशास्त्रके (१२) कानुन, )

१-अवलकानुन व्याख्यानसुनते वख्त कोइ शौरगुल-न-करे, चुपचापहो करसुने, व्याख्यानका टाइम साढेआठसे साढेनवतक सवेरकाहै,

२-दुसराक़ानुन व्याख्यानसभामे कोइ सामायिक-न-करे,

३-तीसराकानुन व्याख्यानसुनते वख्त कोइ माला-न-फेरे,

४-चोथाकानुन व्याख्यानसभामें शौरगुलकरे एसे छोटेलडके-को-न-लावे,

५-पांचवाक़ानुन चलतेव्याख्यानमें कोइ उठे नही. खतमहोवे जब उठे,

६-छठाकानुन-व्याख्यानसुननेवालेको कोइ बुलानेआवे तो मुंहसें जवाब-न-देवे, इशारेसें समझावे,

७-सातमाकानुन शोगसंतापवालोकों परभावना लेनेमे कोइ हर्ज नही.

८-आठवाक़ानुन धर्मशास्त्रसुनने आनेमें शोगरखनानही,

९-नवमाकानुन व्याख्यानसभामें जहां जगहदेखे वहां बेठजाय, चाहे गरीवहो-या-अमीर, पेस्तरआवे वह आगेवेठे, पीछेआनकर आगे आनेका इरादा-न-करे,

१०-दसमाकानुन चलते व्याख्यानमे फक्त सीरझुकाकर वंदनकरे, व्याख्यान खतम होनेपर-या-पेस्तर तीनक्षमाश्रमण देनेमें कोइहर्ज नही.

११-ग्याहरमाक़ानुन चलते व्याख्यानमें कोइ-प्रत्याख्यान-न-मांगे,

१२-बारहमा कानुन शोगसंतापवाले अगर परभावना बांटनाचाहे-तो-व-जरीये दुसरेके चीजमगवाकर बांटदेवे,

१३-तेरहमाकानुन व्याख्यानमें जिसकिसीकों-जो-कुछपुछ-

नाहो खुशीसे पुछे, मगर शर्तयह है व्याख्यानमें जोवातचलीहै उसीमजमूनको पुछे, विनासंबंधकी वात-न-पुछे, और अगर मारी भूलपर गुरु-सख्तसुस्त वातकहे-तो-उसकाबुरा-न-मा वल्कि ! हकसमझे,

(सूचना,) तीर्थंकरदेव समवसरणमे वेठकर मालकोशर गमें तालीमधर्मकी देतेथे, जमानेहालमेंभी कोइ-मुनि-रागरागनी व्याख्यानदेवे-तो-कोइहर्ज नही है.—

(व्याख्यान धर्मशास्त्रके (१३) कानुन खतमहुवे,)

---

☞[छावनी मुरारमें मूर्त्तिपूजापर दियाहुवा व्याख्यान,-

दुनियामें मूर्त्तिपूजा कदीमसे चलीआइ, मूर्त्तिपूजाके निषेधक पुरुष कइहुवे मगर मूर्त्तिपूजा हमेशांकेलिये कायमही रही, गरजवि -विनामूर्त्तिके किसीकाकाम नहीचला, मूर्त्ति-प्रतिमा-चैत्य-बिंब प्रतिकृति-अक्स-औरतस्वीर-ये-सवमूर्त्तिहीके नाम है, अगरकोइ कहे, मूर्त्ति-जीवहे-या-अजीव ?-(जवाव) शास्त्र जीवहै-या-अजी-व, ? अगर अजीवहै-तो-वतलाइये !-अजीव पदार्थको क्यौ मा-नागया, ? अगर कहाजाय-शास्त्रके देखनेसें-ज्ञानपेदा होताहै-तो मूर्त्ति देखनेसेभी उसदेवके स्वरुपका ज्ञान पेदाहोताहै-ऐसा-मान-नेमें क्याहर्ज है, ?

भगवतीसूत्रके मूलपाठमे ब्राह्मीलिपिको नमस्कार कियाहै, सोचो ! ब्राह्मीलिपि ज्ञानकी स्थापनाहै-या-नही ? अगरहै-तो-स्थापना निक्षेपा मानना मजूरहुवा, आवश्यसूत्रकी निर्युक्तिमें भ-रत चक्रवर्त्तिने अष्टापदपर्वतपर जैनमंदिर वनवाये ऐसाखुलापाठहै,

[ निर्युक्ति आवश्यकसूत्र-अध्ययन पहिला, ]

थुभसयभाउगाणं-चउवीसं जिणघरे कासि
सव्वजिणं पडिमा-वन्नपमाणेहिं नियएहिं, १

इसपाठसे साफजाहिरहैकि-भरतचक्रवर्त्तिने चौइस जैनमंदिर बनवाकर उसमें चौइसमूर्त्ति तीर्थकरोंकी रखी, जैसाकि-उनका रूपरंगथा, अगरकोइ तेहरीरकरेकि-हम निर्युक्ति नहीमानते--तो-उनकों मालूमकरना चाहिये भगवतीसूत्रमें क्यालिखाहै, ? उसमे लिखाहै-निर्युक्तिकों मानना चाहिये, अगर इसवातपर किसीकों शकहो-तो-भगवतीसूत्रको खोलकरदेखलेवे. भगवतीसूत्रकों ढुंढिये मजहबवालेभी मानते है, उसमें मूर्त्तिकामानना साफजाहिरहै,

☞ (भगवतीसूत्रका पाठ-शतक (२५) मा-उद्देशातीसरा,)

सुतथ्थो खलु पढमो-वीयो निज्जुत्तिमिसओ भणियो,
तइयो निरवसेसो-एस विहिहोइ अणुयोगो,—

देखलो ! इसपाठमें साफलिखाहैकि-निर्युक्ति-मानना, फिर कौन कहसकताहैकि-हम-निर्युक्ति नहीमानते, सबुतहुवाकि-बत्तीससूत्रके मूलपाठमें-निर्युक्ति मानना लिखाहै, जोलोग इनकारकरतेहै गलतीपरखडे है, उवाइसूत्रके-मूलपाठमे तीर्थकर महावीरस्वामीके रूबरु अंबडश्रावकने अरिहंतकी प्रतिमाकों वंदना-नमस्कारकरना कुबुल किया, सबुत उसका इसपाठसे साफजाहिर है, देखलो ! उवाइसूत्रका पाठ.—

अंबडस्सणं परिवायस्स नोकप्पइ अन्नउथ्थियएवा-अन्नउथ्थियदेवयाइं वा-अन्नउथ्थियपरिग्गहियाइं अरिहंतचेइयाइं वा-वंदित्तएवा-नमंसित्तएवा-नन्नथ्थ-अरिहंतेवा अरिहंतचेइयाणिवा,

माइने इसपाठके-ये-हैकि-मुजे गेरमजहबीकों-उनके देवोको और गेरमजहबवाले लोगोने अरिहंतकी मूर्त्तिकों लेकर अपने देवरुप करलिइहो-उसकों वंदना-नमस्कार करना मुनासिबनही, मगर जिस अरिहंतकी मूर्त्तिकों गेरमजहबके लोगोने लेकर अपने देवरुप-न-बनालिइहो-और-मुताबिक फरमान जैनशास्त्रके हो-उसकों-वंदनानमस्कार करना मुजे मंजूरहै. देखिये ! यह सबुत किसकदर सच्चा और-पाबंदहैकि-जिसपर कोइकिसी तरहकी हुज्जत-या-तकरीर नहीकरसकता. ढुंढियेलोग चैत्यशब्दका माइना-साधु-करते है, मगर चैत्यशब्दका-माइना साधु नही है. बल्कि ! हैमकोशमें चैत्यशब्दका माइना जिनमंदिर और जैनप्रतिमा लिखाहै—

चैत्यं जिनोकस्तद्बिंबं, इतिहैमः,-

आनंद श्रावकके पाठसेभी साफ जाहिरहैकि-वह—तीर्थंकर महावीरके सामने गया, और उसनेभी वही नियम इख्तियारकिया जो उपर लिखागयाहै, अगर इसका कोइ सबुत तलब करनाचाहे तो-इसआगे लिखे पाठकों देखकर मालूम करले, उपाशक दशांग-सूत्रका पाठ बतलाते है, देखलेवे,

नो-खलु-मे-भंते ! कप्पइ अज्जपभिइंचणं—अन्न उत्थिवा-अन्न उत्थियदेवयाणिवा-अन्नउत्थियए-परिग्गहियाइंवा-अरिहंतचेइयाइंवा-वंदितएवा-नमंसितएवा,-

माइने इसपाठके और दिगरपाठ जो उपर अंबडजीश्रावकका लिखचुके-दोनोंके-एक होते हैं, देखिये ! अंबड-और-आनंदश्रावककी पाबंदी धर्ममें कैसीथीकि-जिनोने इतनी सख्ती इख्तियार

किइ. महानिशीथसूत्रके पाठसे यहभी साबीतहैकि-जो शख्श जैन मंदिर बनवायगा और मुताबिकशास्त्र फरमानके दानपुन्य करेगा उसकों बारहमें स्वर्गकीगति हासिलहोगी, और वह पाठभी यहां बतलादिया जाताहै, अकलमद गौर करलेवे कुल्लहाल मुफस्सिल मालूम होगा,

( महानिशीथसूत्रका मूलपाठ, )

काउंपि जिणायणेहिं-मंडिया सव्वमेयणिवट्टं,
दाणाइ चउक्कयेण-सढोगछेज्जच्चुयं जाव, ॥ १ ॥

देखलो ! इसपाठमें जैनमंदिर बनवानेवालेकों बारहमें स्वर्गकी गति होना साफ बयानहै. अगर कोइ कहेकि-हम-महानिशीथसू-त्रकों नही मानते-तो-जवाबमें मालूमकरे नदीसूत्रमें महानिशीथसू-त्रका माननालिखाहै-या-नही ? अगर कहोगे लिखाहै-तो-महा-निशीथसूत्रकोभी मानो और मंदिरमूर्त्तिभी कुबुलकरो, असुरकुमार देवता जब उपरकेस्वर्गकों जाताहै-बगेर-अरिहत-अरिहंतकीमूर्त्ति-साधुमहाराजके सरनेके नहीजासकता, वहबात इसआगे बतलायेहुवे पाठसे साबीतहै. ब-गौर देखे,

( भगवतीसूत्रका पाठ,

नन्नथ्थ-अरिहंतेवा-अरिहंतचेइयाणिवा-भाविअप्प-णो अणगारस्सवा-णिस्साए-उढं-उप्पयंति जावसोहम्मो कप्पो,

इस पाठका मतलब उपर आचुकाहै, अगर अरिहंतकी मूर्त्ति जैनमजहबमें मानना मजुर-न-होतीतो एसा पाठ क्यों होता ? दशवैकालिकसूत्रके मूलपाठमें लिखाहैकि-अगर कोइ तस्वीर और-

तकी किसीमकानमें उतारीहुइ मौजूदहो-तो-वहांपें जैनमुनिकों ठहरना नहि चाहिये, उसका पाठ बतलायाजाता है देखिये !

( अध्ययन ८ मा-सूत्रदशवैकालिक, )

चित्तभित्तं-न-णिझाए-नारेवासुअलंकियं,
भखरं पिव दट्ठुणं-दिठी पडिसमाहरे,

इसका मतलव यहहैकि-जिसदिवारपर औरतका चित्रहो-उसकों मुनि-न-देखे. जैसेसूर्यकों देखकर अपनीनिगाह पीछीखें॰ चलिइजातीहै औरतके चित्रकों देखकर अपनीनजरकों खेंचलेवे. किसवास्तेकि-उसतस्वीरकों देखकर असलीऔरतकी यादीआजाती है, सवालपैदाहोनेकीजगहहैकि-जिसहालतमें एक नाचीजऔरतकों देखकर खासऔरत याद आजावे, तो क्या ! तीर्थकरोकी मूर्त्ति देखकर खासतीर्थकरोंकी यादी-न-जायगी, ? इसमें कोइशकनही कि-तस्वीरदेखकर जोकि-खासशख्शहो-वह-जरुरयाद आजाता है, अगर कहाजाय मूर्त्तिपूजा करनेसें जीवोंकी हिंसाहोती है-तो-क्या स्थानक वनानेमें हिंसा नहीहोती, मुनिमहाराज एकशहरसे दुसरेशहर जाते रास्तेमे किसीनदीमें होकर पारहोते है-तो-क्या पानीकेजीव नहीमरते है ? भिक्षाकेलिये जानेमेंभी हवाकेजीव अपने शरीरसे मरतेहै, जवकभी किसीकों दीक्षादिइ जाती है तो जलसा कियाजाता है उसवख्त सेंकडो आदमीयोंकी भीडभाडसें रास्तेमें सूक्ष्मजीवोंका नाशहोताहै इसकों क्या जीवहिंसा नहीसमझते ? सिर्फ मूर्त्तिपूजाहीकों जीवहिंसा समजतेहो, ? अनुयोगद्वारसूत्रमें चार निक्षेपे बयानफरमाये उसमें स्थापना निक्षेपा मूर्त्तिको सबुती देताहै,—

अगर कोइ सवाल करेकि-मूर्त्तिपूजा-अछी है-तो-साधुमहाराज पूजा क्यो नहीकरते ? (जवाव.) साधुमहाराज जिनप्रतिमाके दर्शनकों जाते है, तीर्थयात्राकों जाते है और भावपूजा करते है, जैनशास्त्रोमें साधु-साधवी-श्रावक-श्राविका-पुस्तक-प्रतिमा-और मदिर-ये-सातक्षेत्र वयान फरमाये. अगर मद्रिर-मूर्त्तिमानना जैनमें मनाहोता तो सातक्षेत्र क्यो फरमाते ? मूर्त्तिपूजामे पूजकका इरादा पाक होनेसे भावहिंसा नही. ओर विनाभावहिंसाके पाप नही. वल्कि ! अशुभकर्मोंकी निर्जरा और पुन्यानुवंधि पुन्यप्राप्तिका हेतुहै. अगर कोइ सवालकरेकि-मूर्त्तिपूजा करनेवाले पथ्थरकों पूजते है ( जवाव. ) पथ्थर नही पूजते, वल्कि ! वितरागदेवका आकार देखकर उसमे वीतरागभावकी यादीलाकर पूजते है, और इवादतकरते हैकि-हे ! वीतराग-अरिहत-सर्वज्ञ-परमात्मा-निरजन निराकार इस हमारीइवादतसे हमारे कर्म-दूरहोकर हमकों मुक्ति मिले, अगर पथ्थर पूजतेहोतेतो ऐसा कहतेकि-हे ! पथ्थर ! ! तु वडा अछाहै, फलानी खानमेसे निकलाहुवाहै. और तुं ! दश रुपयेगजके मोलकाहै, मगर नही, पूजकपुरुपतो मूर्त्तिकेजरीये वितरागहीकी पूजा करताहै. अगर कोइ सवालकरेकि-मूर्त्तिकी जो इवादत किइजाती है-क्या-वह सुनती है, ? ( जवाव. ) जिस देवकी मूर्त्तिहै-वह-वेशक ! अपने ज्ञानमें जानते हैकि-फलांशख्श इवादत कररहाहै. अगर कोइ कहे, हम-मानसीमूर्त्तिकों मानते है, पथ्थरकी मूर्त्तिको नही मानते, ( जवाव. ) फिर मानसीक ज्ञानकोंही मानलो, कागज स्याहीकेवनेहुवे पुस्तककों क्यों मानतेहो, ? अगर कोइ सवालकरे मूर्त्ति पथ्थरकी है-उसकों पाव लगादेवे तो क्याहर्ज है ? ( जवाव. ) पुस्तक कागज स्याहीके है-उसकों पाव लगानेमें क्या हर्ज है, ? अगर कहोगे हर्ज है, तो इसीतरह मूर्त्तिके

बारेमेंभी समझलो हर्ज है. इस व्याख्यानसे यह दिखलानाथ
दुनियामें मूर्त्तिका पूजना कदीमसें चलाआता है,-और उसके
किसीका काम नही चलता, कोइ पहाडको-कोइ मकानको-
शास्त्रको-चित्रकों-और-कोइ मूर्त्तिकों मानता पूजताहै असल
यहसब मूर्त्तिपूजाहीके भेद है.-

( व्याख्यान मूर्त्तिपूजाका खतमहुवा, )

छावनी-मुरारसे-उसीरोज वापिसलशकर आये, संगीत
लाका इल्म इस चौमासेमेंभी हासिल करतेरहे, व्याख्यान धर्मश
स्त्रका हमेशां वाचतेथे, और सभा अछी भरतीथी,

☞ [संवत् १९४९ का-चौमासा-शहर लशकरगवालियर

वादवारीश खतम होनेके लशकरसें रवाना होकर गवालिय
रकों तशरीफ लेगये, जोकरीव ( २ ) कोशके फासलेपर वाके
और किलाभी देखा उसमें पुराने शिलालेखथे-उनकी-नक
किइ, और वहांसे छावनी मुरारकों गये, और वहां चंदरोजठहरे
व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशां देतेथे, और धर्मचर्चाके वारेमें हमे
शां वहेसहोतीथी, छावनी मुरारसे फिर लशकर आये, और ज
वहांसे दुसरे मुकामकों जानेका इरादा किया, वहाके श्रावकों
वास्तेठहरने अय्याम वारीशके वहुत आर्जूमिन्नत किइ, जिससे
महाराज वहांठहरे, और सवत् ( १९४९ ) की-वारीश-वहांप
गुजारी, व्याख्यानमें समवायांगसूत्र-और-विविधतीर्थकल्प वाचे,
चंद्रप्रभा व्याकरण जो गइसालमें हिव्ज यादकरना शुरुकियाथा
इसचौमासेमें पुरा किया. और-सम्मतितर्क-जो-आलादर्जेका जै-
नतर्क ग्रथहे पढनाशुरुकिया, उपाशकदशांग-अंतकृतसूत्र-अनुत्तरो-

पपातिका-प्रश्न व्याकरणसूत्र-और-विपाकसूत्र इनदिनोमे वाचे. कइदफे वडीवडी सभाये हुइ. और धर्मचर्चाके वारेमे वहेस होतीरही,—

☞ [ कर्म्मपर-व्याख्यान, ]

एकरोज-महाराजने-कर्मपर-व्याख्यानदिया. तकदीरकहो-कर्मकहो-या-नसीवकहो-वातएकही है, जैनशास्त्रोमे कर्म्म आठतरहके वयानफरमाये, १-ज्ञानावरणीय, २-दर्शनावरणीय, ३-वेदनी, ४-मोहकर्म,-५-नामकर्म, ६-गोत्रकर्म, ७-आयुकर्म, ८-और अंतरायकर्म, खयालकरो ! एकशख्श वादशाहहै और हिराजवाहिरातलगे तख्तपर वेठताहै एक-मुल्क-व-मुल्क फिरता है और रोटीयोसे मौताजहै, वतलाओ ! इसकी क्यावजह ? एक शख्श अकलमंदहै और एक-वेवकुफहै-तो-सोचो ! यह अकलमंद क्यौंहुवा ? और दुसरा वेवकुफक्यौं ? एकमदर्सेमें दो-लडके-एक उस्तादसें ( २० ) वर्षतक इल्मपढतेरहे, उसमेसें एक-पास-हुवा, दुसरा फेलहुवा, वतलाओ ! इसकी क्यावजह ? एकशख्श अपनेधर्मपर ऐसा मुस्तकीम हैकि--किसीके वहकानेमें नहीआता. दुसरा ऐसा वेवकुफहैकि-उसको वारांवर्षतक धर्मशास्त्र सुनाओ. मगर उसका एतकात धर्मपर नहीजमता, खयालकरो ! इसकी क्या ! वजह ? एकशख्श तावेउमर तंदुरस्तरहा, और एक ऐसा वीमाररहाकि-तमामउमर उसकी वीमारीमें गुजरी, कहिये ! उसकी क्या ! वजह ? एकशख्शको अपनीऔलाद और दौलतसें इतनी मोहब्बतहैकि-शिवाय इनके धर्मको फिजहुल समझताहै, और एकशख्श धर्मको उमदा औलाद और दौलतको कुछनहीसमजता, सोचो ! इसकीक्यावजह, ? एकशख्श ऐसा हसीन और खूबसुरत हैकि-जिसकीसानी दुसरामिलना दुसवारहै. और एक ऐसावदसु-

रत-बदशिकल हैकि-कोइउसके शाथ बातकरनाभी नहीच
कहो ! इसकी क्यावजह ? एकशख्श ऐसापैदाहुवाकि-उसव
वावी और राजमिला, दुसरा ऐसीजगह पैदाहुवाकि-बुरी
झाडुदेता फिरताहै, खयालकरो ! इसकी क्यावजह, ? एकम
दो-लडके एकहीदिन पैदाहुवे, एक जन्मतेही मरगया, और
साठवर्षतक जीतारहा. सोचो ! इसका क्यासवव, ? दो-श
तिजारत करनेलगे, उसमें एकशख्शको इसकदर फायदा हा
हुवाकि-लखपति-करोडपतिवना, और दुसरेको इसकदर
पडाकि-घरकीपुंजी खोकर दुसरेसे कर्जलेनापडा, वतला
इसकी क्यावजह, ? अगरकहाजाय इश्वरने ऐसाकियातो-सो
इश्वरको ऐसाकरनेकी क्याजरुरत ? क्योंकि-इश्वर रागद्वेपसे
यत पाकहै, असलमें यहसव-अपनीअपनी-तकदीरके ताल्लु
पूर्वजन्ममें जैसा जिसजीवने कियाथा-वैसा उसके आगेआया.

जोशख्श इश्कबाजी करताहै, जीवोंकों कतलकरता है,
विल्कुल नहि. दगावाज पुरा, घमंड वहुत, शोगसंताप वहुत.
जिसको देवगुरु धर्मपर एतकात नहीं, ऐसा शख्श अच्छीगति
पाता, जोशख्श तप करताहै, व्रत नियम पालताहै, दान देता
देवगुरु धर्मपर एतकात रखताहै, शास्त्रके फरमानकों मंजुर कर
और दिलका साफहै वह स्वर्गगतिकों पाताहै, जोशख्श वातकह
मुकरजाय, मतलवहुवाकि--दुश्मन-वनजाय, धर्ममेंभी नर्टदगा
खेले, वह दुर्गतिकों पाताहै. जोशख्श रहमदिलहो, इन्साफकी
वोलनेवालाहो, और-देवगुरु धर्मपर पुरा एतकात रखताहो-व
अच्छीगतिकों-पाताहै. जोशख्श जीवोंकी कतलवाजी-न-करे,
वख्त जीवोंकों वचातारहे-वह-अगले जन्ममें लंवी उमर पाता
जिसने पूर्वभवमें दानपुन्य नहीकिया, वह-उस भवमे एशआरा

वंचित रहताहै, जिसने पूर्वजन्ममें दानपुन्य वहुतकिया है-वह-इस जन्ममें आरामतलव है, जिसने पूर्वजन्ममें देवगुरु धर्मकी खिदमत किइहै वह इसजन्ममें दौलतमंद होताहै, जिसने पूर्वजन्ममें देवगुरु धर्मकी वेंअदवी किइहै-रुपये पैसे होतेहुवेभी धर्ममे खर्च नहीकिया है-वह-इसजन्ममें दरिद्री होता है, जिसने पूर्वजन्ममें इल्म पढाथा दुसरोकों तालीम देकर धर्मात्मा वनायेथे-वह-इसजन्ममें विद्वान् और धर्मज्ञ होताहै, जिसशख्शने पूर्वजन्ममें तोते-मुर्घे-कबुतर-चि-डिया-तीतरवगेराकों-पींजरेमें-केदकियेथे, वह-इसजन्ममें दुसरोंका तावेदारहोकर तकलीफपाताहै, और केदभी पाताहै. जिसने पूर्व भवमें किसी जीवकों तकलीफ नहीदिइ, वल्कि ! तकलीफसें छो-डाये है-वह इसजन्ममें किसीका तावेदार नहीवनता, वल्कि ! खुद मालिक होताहै, जोशख्श अपने गुरुसे-या-उस्तादसे नर्द दगाकी खेलताहै उसका इल्मकारआमद नहीहोता, जोशख्श दानपुन्यकरके पीछे रंजीदा होताहै वह-अगले जन्ममें-नफा-नहीपाता, जोशख्श दुसरोंके लडका-लडकीका-वियोग करादेताहै-वह-अगले जन्ममें औलाद नहीपाता. जोशख्श अपनी जातिका घमंड करताहै वह अगले जन्ममें नीचकुल पाताहै. जोशख्श दुसरोंके हाथ पाव तोड-डालताहै-अगले जन्ममें-वह-लुला-लगडा होताहै, जिस शख्शने पूर्वजन्ममें जीवोपर रहेम किइहै, वह इस जन्ममें खूवसुरत-कमाल-हुस्न-और-चहेरेपर मुवारकवादी पाताहै.

जोशख्श लोगोकों कहताहै धर्मकरनेसे कुछ फायदा नही. परलोक किसने देखा ? ऐसा उपदेश देनेवाला शख्श अगलेजन्ममें धर्म-नही-पाता, जोशख्श दुसरोंकों गला घोटकर मारताहै-वह-अगले जन्ममें बुरीमोतसे मरताहै, जोशख्श दुसरेसे अपना मतलव लेताहै मगर उसकों खानेकेलिये रोटीभी नहिदेता-वह-अगले ज-

न्ममें रोटीयोसे मोहताजहोकर मांगताफिरेगा, जोशख्श तीर्थभूमिमे दंगाफिसाद करताहै, देवद्रव्यको वरवाद करताहै, और मंदिरमूर्त्तियोंके सामने अनाचार सेवनकरताहै-उसकी अगलेजन्ममें अछी गति नहीहोती, जोशख्श धर्मशास्त्र पढानही ओर दुसरोंके सामने कहताहै-में-वहुतशास्त्र पढाहुं-वह-अगलेजन्ममें विद्याहीन होताहै, जोशख्श आप वदकाम करताहै और दुसरेके माथे तोहमत चढाता है-वह-अगलेजन्ममें अछीगति नहीपाता, जोशख्श तीर्थकर-गणधर-आचार्य-उपाध्याय-और साधुमहाराजके अवर्णवाद वोलताहै महामोहकर्म वांधताहै जिसने पूर्वभवमें गुप्तदानदियाहै वह अगले जन्ममें दुसरेके घर गोद आताहै और दौलत पाताहै.

अगर धर्मशास्त्रकी राहपरचलो तो हरेकजीवपर रहेमकरो, आइंदे तुमारा भलाहोगा. धर्मशास्त्र फरमाते है-जो-शख्श-जैसा कर्म करेगा-वैसाफल पायगा, यह एकासिधीसडकहै.—

(कर्मपर व्याख्यान-खतमहुवा,-)

[ संवत् १९५० का-चौमासा शहर लशकर गवालियर, ]

वादवारीशके लशकरसें रवानाहोकर महाराज छावनी-मुरारको-गये, और शीतरुतुमें वहां कयामकिया, व्याख्यानमे रायपसेणी-जीवाभिगम-और-पांडवचरित वाचा, छावनी मुरारसें रवानाहोकर गवालियर गये, और फिरजव जहांसीतर्फ जानेका इरादाकिया, लशकरके श्रावकलोग वहांआये और अर्जकरने लगे-कि-आप-जहांजायगे फायदाधर्मका पहुचायगे, वराये महेरवानी हमारेही शहरमें इससाल और कयामकिजिये, और हमकों धर्म सुनाइये,-महाराजने उनकीअर्ज कुवुलकिइ, गवालियरसे लशकर

आये, और संवत् ( १९५० ) की वारीश वहांपर गुजारी; व्याख्यान हमेशाकरतेथे और सुननेवालेलोग कसरतसें जमाहोतेथे, संगीतकला इल्म इनदिनोमेंभी हासिल करतेरहे, धर्मचर्चाकेलिये फइशख्श आतेजातेथे. और माकुल जवावपाकर खुशहोतेथे.-लशकरके श्रावकोने महाराजकी वहुतकदर-व-इज्जतकिइ, धर्मकेवारेमे जोजोवात महाराज फरमातेथे फौरन ! उसपर अमलकरतेथे,-इस चौमासेमें सम्मतितर्कग्रथ तीनहिस्सा वाचा एकहिस्सा वाकीरहा, एकरौज व्याख्यान जगत्कर्ताके वारेमेदिया,-

[ व्याख्यान-जगत्कर्त्ताके वारेमे, ]

अगर लीलाकरके दुनियाको इश्वरने-वनाइ मानेतो-सोचो ! लीलाकाहोना रागवानको होताहै, और इश्वर रागद्वेपसें निहायत पाकहै, अगरकहाजाय रहमदिलहोकर दुनिया वनाइहै-तो-एकको आराम और तकलीफ क्यों, ? अगरकहाजाय आराम तकलीफ अपनी अपनी तकदीरके ताल्लुकहै-तो-फिर कहनाचाहिये तकदीरही सबसेतेजरही. अगर इश्वरने अपनीशक्तिसे दुनिया वनाइहै ऐसा माने-तो-सोचो ! जीवोंकों पेस्तर निर्मलवनायेथे-या मलीन ? अगर निर्मलवनायेथे--तो-फिर धर्मशास्त्र किसको निर्मलकरनेकेलिये वनायेगये ? अगर मलीनवनायेथे-तो क्यासववहै उनकों पापरुप मलीनता दिइगइ, ? असलमें दुनिया अनादिहै. एकजन्मसे दुसरेजन्ममें जाना उसकानाम मृत्युहै, जोकुछ सुखदुख यहां मिलाहै पूर्वकृतकर्मके उदयानुसारहै, और आगेकों जोकुछ मिलेगा यहांके कियेहुवे कर्मानुसार मिलेगा. अगर ऐसा-न-मानेतो एक सुखी-और-एकदुखी क्यों ?

जीव-जव-दुसरे जन्ममे जाताहै उसकेशाथ पुन्यपाप-और-तैजस-कार्मण सूक्ष्म शरीरशाथ जाताहै, विनावीज वृक्ष नहीं और

विना वृक्ष वीज नही, अगर कहाजाय जड-चेतनरुप-मसाला पेस्तरसेथा, तो-सवाल पैदा होता है कि-वह--मसाला किसने वनायाथा ? वगेरा वहुतसी दलीलें दिइगइथी, यहां थोडेमें लिखा है,—

---

## ( संवत् १९५१ का चौमासा शहर लशकर गवालियर. )

वादवारीशके लशकरसे रवानाहोकर गवालियरकों गये, गवालियरसे छावनी-मुरार गये, और वहांपर मोशम शर्दीका खतम किया. व्याख्यान हमेशां वांचतेथे. फाल्गुनमहिनेमें वहांसें विहार करनेकी तयारीकिइ लशकरके श्रावकलोग वहां आये, और एक चौमासा औरभी लशकरमें ठहरनेकी अर्जकिइ, महाराजने देखाकि वास्तेधर्मके-ये-लोग इतनी अर्जकरते है-तो-मुनासिवहै अवका चौमासा फिर लशकरमें करे, छावनी-मुरारसे-फिर लशकर आये. और संवत् ( १९५१ ) की-वारीश वहांपर गुजारी, व्याख्यानमें प्रज्ञापनासूत्र और आचारदिनकर ग्रंथ वाचा, सम्मतितर्कका चोथा हिसा इस चौमासेमें पुरा किया,

अंगं स्वप्नःस्वरश्चैव-भौमं व्यंजन लक्षणे,
उत्पातमंतरिक्षंच-निमित्तं स्मृतमष्टधा ॥ १ ॥

अष्टांगनिमित्तका इल्म इनदिनोमें हासिलकिया, नंदीसूत्र-दशाश्रुतस्कंध-व्यवहारसूत्र-और-निशीथसूत्र-इनदिनोमें वाचे, संगीतकलाका इल्मभी इसअर्सेमें हासिल करतेरहे, क्योंकि-यह-शहरभी इसहुनरकेलिये मशहूरहै,-कइदफे वडी वडी सभा हुइ. एकरौज पृथवी फिरती है-या-चांदसूर्य, ? इसपर व्याख्यानदिया,

## ( पृथवी फिरती है-या-चांदसूर्य,- )

अगर पृथवी फिरतीहै-एसामाने-तो-एकगांव दुसरे गांवसे जिस दिशामे है उसदिशासें वदलजाना चाहिये. वारीशके दिनोमें समझो दो-घटेतक एकजगह वारीश होतीरही, और इधर जमीन दो घटेमें फिरतीहुइ आगेको चलीगइ फिर तालाव-पानीसे कैसे भरसकेंगें, ? एक द्रख्तके मालेसें निकलकर एक पक्षी समझो आस्मानमे उडा, और वह आधघटेतक आस्मानमे उडतारहा, इधर पृथवीकेशाथ लगाहुवा द्रख्त-आगे चलागया, सोचो ! फिर वह पक्षी अपने मालेको कैसे पासकेगा, ? अगर कहाजायकि-चांद-सूर्य स्थिरहै और पृथवी फिरती है-तो अमावास्याके रोज-चाद-सूर्य एक राशिपर और पौर्णिमाके रोज-एक दुसरेके सामने क्यों आजाते है ? एक राशिपर जो अनेक ग्रहोंका मिलना-और-जुदा होजाना नजरके सामने दिखाइ देरहाहै वह क्योंकर सबुत होगा? अगर पृथवी फिरती है-तो--यहभी सवाल पैदा होगाकि-वह-गाडीके पैयेकीतरह उर्द्ध-अधः फिरती है ? या कुभकारके चक्रकीतरह तिर्यग् फिरती है ? अगर उर्द्ध-अधः फिरती है-तो-उर्द्धस्थित पदार्थ अधः आनेसे गिरनेकी सभावना है. अगर कुभकारके चक्रकी तरह तिर्यग् फिरती है-तो-कहीए ! किसके आधाररहकर फिरती है-, ? वहुतसी वातें वयान किइगइथी, यहां थोडेमें-मतलव कहदिया है.

[ संवत् १९५२ का चौमासा शहर भोपाल, ]

वादवारीशके लशकरसे रवानाहोकर दतिया-झहासी-ललितपुर-वासोदाहोते भिलसागये, और ( १५ ) रोज वहापर कयाम किया, व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशादेतेथे, एकरोज भिलसाके पडोसमे वौधस्तुपोंको देखनेगये, भिलसा वौधस्तुपोंके लिये मशहूर

जगहहै. भिलसा टेशनसे ( ५ ) मील सांची टेशनकेपास कइ बौधस्तूप वनेहुवेहै, भिलसासे रवानाहोकर शहरभोपाल आये, और संवत् ( १९५२ ) की वारीश यहांपर गुजारी, सूत्रअनुयोगद्वार और नेमिनाथचरित व्याख्यानमें वाचा, जंबूद्वीपप्रज्ञप्ति और द्वीपसागरप्रज्ञप्ति इनदिनोंमे वाचतेरहे, महाराजके उपदेशसे एक-जैनश्वेतावर पाठशाळा यहां खोलीगइ, जिसमे जैनश्वेतांवर श्रावकोंके लडके मजहवीइल्म हासिलकियाकरे,-

## [ संवत् १९५३ का चौमासा शहर इंदोर,- ]

वादवारीशके भोपालसे रवानाहोकर छावनी सिहोर-नरसिंहगढ-सारंगपुर-साजापुर होतेहुवे तीर्थ मकसीकी जियारतकों गये, जो उज्जेनकेपास मुल्कमालवेमे वाके है, वहांकी जियारतकिइ और जोजो नजुहात पुरानी तवारिखकेढेखे अपनी नोटबुकमें दर्ज किये, तीर्थमकसीसें रवानाहोकर कस्वा देवासहोते शहरइंदोरकों आये. और संवत् ( १९५३ ) की वारीश वहापर गुजारी, गलीमोरसलीमें नये मदिरकेपास-मकानमे ठहरे. व्याख्यानमें सूत्रआवश्यकवृत्ति-और-वासुपूज्यचरित वाचना शुरुकिया, सुननेवाले कसरतसें जमाहोतेथे. प्राकृतव्याकरण-यहांपर-हिफ्ज यादकिया, सूत्र अंगचुलिका-और-वगचूलिका यहां वाचे, और मानवधर्मसंहिता ग्रंथ वनाना शुरुकिया,

## ( सवत् १९५४ का चोमासा शहर रतलाम, )

वादवारीशके इदोरसे रवानाहोकर दोवारा तीर्थमकसीकी जियारतको गये, और वहां करीव ( ८ ) रोजठहरे, उसअर्सेमें मुल्कमालवेके वहुलसे जैनश्वेतांवरयात्री-वास्ते जियारतकों वहांपर आयेथे. शहर उज्जेनके जैनश्वेतावर श्रावकोने महाराजसें वहुतअ-

जैमारुज किइकी-आपहमारे शहरमें तशरीफलावे, महाराजने उनकीअर्ज कुबुलकिइ और तीर्थमकसीसे रवानाहोकर मुल्कमालवेके नामीग्रामी शहर उज्जेनकों गये, उज्जेन पुरानाशहरहै, और यहांपर अवंतीपार्श्वनाथका तीर्थ है जियारतकिइ, मोशमशर्म्मा वहांपरगुजारी, व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशां देतेथे. सभा अछीभरतीथी, उज्जेनके श्रावकोने महाराजकी बहुतकदर और खिदमत किइ, उज्जेनसे रवानाहोकर कस्बे बडनगरको गये, और वहां करीब ( १ ) महिनेके कयामकिया, श्रीयुत-मोहनलालजी लक्ष्मीचंदजी-कुशलगढवाले-यहापर मिले, और धर्मचर्चाके बारेमें बहुतसे सवालपुछे, महाराजने उनका माकुल जवाबदिया, और उनोने दोहे-कवित्त बनाकर महाराजकी इसतरह तारीफकिइ,—

( दोहा.- )

नामशांति गुनशांतहै-शांतिमुनि अनगार,
अशुभकर्मकृतविघ्नको-शांतिकरन दातार, १,
चिंतामनिसम शांतिमुनि-रंगे अधिक वैराग,
पंचममे परगट भये-भविजनकेरे भाग्य. २,

( कवित्त. )

महावीरशासनके उन्नतिकरनहार-धर्मके धुरंधर ऐसे मुनिराजहै,
कुमतिमद हस्तिनके कुंभस्थलफोरवेको-पंचाननराजसमजिनकेशिरताजहै
ज्ञानजलदाता उलसातभविवारिजके-अचलदृढरंगमर्यजिनका समाजहै
मोहनमनमाने-तीनलोकमे-नछाने-ऐसेसुगुरुसयानेविजयशांतिमहाराजहै,

बडनगरसे रवानाहोकर महाराज-शहर-रतलामकों तशरीफलेगये, और सनत् (१९५४)की बारीश वहांपर गुजारी, जैनश्वेतांबर श्रावकोंकी आबादी यहापर ज्यादहहै, व्याख्यान सभा अछी

भरतीथी, और सुननेवाले लोग कसरतसे जमाहोतेथे, धर्मचर्चाके लिये कइमहाशय आतेजातेथे और माकुलजवाव सुनकर खुशहोते थे, इनदिनोमे महाराजने--इस्तिहार--छपवाकर शहरमें इसलिये बांट दियेकि-आमलोग-धर्मचर्चाका फायदा हासिल करे,

पर्यूषणपर्वकी अखीरकेरौज जैनोमें-जो-चैत्यपरिपाटिका जलसा निकलताहै चारस्तुति-त्रिस्तुति-माननेवालोका आपसमें वादानुवाद हुवा और उसवातका फैसला रतलामराज्यसे यहहुवाकि चारस्तुति माननेवालोका जलसा पेस्तर निकले, उस वख्त वडा जलसा हुवाथा; रतलामके जैनश्वेतांवर--चारस्तुति माननेवाले श्रावकोने-महाराजकी वहुत कद्र किइ, और एक-खिताव-रेशमी कपडेपर सुनहरी हर्फोंसे लिखकर वतौर जैनपताकाके भेट दिया, उसमें लिखाथा-विद्यासागर-न्यायरत्न-महाराज-शांतिविजयजित्प्रसादात्-जैनश्वेतांवर धर्मोजयति,-इसकेशाथ एक-मानपत्रभी-इसमजमूनका दियाकि-जैनश्वेतांवरधर्मोपदेष्टा-विद्यासागर न्यायरत्न-महाराजश्री शांतिविजयजीकी खिदमतमे-हम-रतलामका-जैनश्वेतांवरसंघ-यह-मानपत्र और जैनपताका भेट करते है, वराये महरवानी मंजुरकरेगे, सभी जैनश्वेतांवरधर्मावलवीकों मालुम होकि-महाराज-शांतिविजयजी--जैनसूत्रसिद्धांतके पठित- और-षड्दर्शनके जानकारहै, जिनोने पंजाव-मारवाड-मेवाड-गुजरात राजपुताना-मालवा-वगेरा मुल्कोकी सफरकरके जैनधर्मकों तरक्की दिइ, आम जैनश्वेतांवरसंघ इनकेनामसे वाकिफहै, इनके लेख कइ गुजराती-शास्त्री-जैनमासिकपत्रोंमे छपेहुवे मौजूदहै, ये-मुनिमहाराज हमारे शहरमें तशरीफ लाये, और सवत् ( १९५४ ) का चौमासा यहांकिया, हमारे रतलामशहरमें करीब (७००) घर जैन श्वेतांवरोके है, हमलोगोकी अछी तकदीरथीकि-महाराजका पधा-

रना यहा हुवा, और जैनधर्मकी निहायत तरक्की हुइ, जिन जिन श्रावकोंका खयाल धर्मकेवारेमें डावाडोल होगयाथा महाराजने शास्त्र सबुतदेकर धर्मपर पावदकिये, अवहम आपकी खिदमतमें यह मानपत्र-और-जैनपताका भेट करते है, और परमात्मासे इवादत करते हैकि-आपकी-विजय-हमेशां वनीरहे, इसमानपत्रमें ( ८२ ) आगेवान श्रावकोकेशाथ-समस्त-जैनश्वेतावर संघकी सही मौजूद है, यहां कहांतकलिखे, जिनको देखनाहो-सन ( १८९९ ) मार्च एप्रिलके-जैनदिवाकर-मासिकपत्र--अहमदावाद-पुस्तक-१४-अंक ५-६-में देखे, यहाभी उसीसे उतारा लियागया है. -महाराजने ज्योतिष्करंडक-और-आरंभसिद्धिग्रंथ इस चौमासेमें पढे, समवायांग और जीवाभिगमसूत्र वाचे, सगीतकलाका इल्म यहांभी हासिल करते रहे.

( संवत् १९५५ का चौमासा शहर मंदसोर, )

वादवारीशके रतलामसें रवानाहोकर मुकाम जावरा गये, और वहांपर पनरांह रौजतक कयामकिया, व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशां देतेथे, जावरेसे रवानाहोकर खाचरोदहोते कस्बे वडनगरकों गये, मोशमशर्मा वहांपरगुजारी, वडनगरसे रवानाहोकर शहर मन्दसोर आये एकमहिना वहापर कयामकिया, मदसोरसे परतापगढ गये, और वहाभी करीब एकमहिना ठहरे, व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशां देतेथे. और आयेगये गृहस्थोकेशाथ धर्मके वारेमे वहेस होतीथी, परतापगढसे वापिस मदसोर आये, और संवत् (१९५५) की-वारीश वहांपरगुजारी. व्याख्यानमें विविधतीर्थकल्प-और-समरादित्यचरित वाचा. मानवधर्मसंहिताकिताव छपकर तयारहुइ और जिन जिन महाशयोने मंगवाइथी-उनकों भेजीगइ, इनदिनोमें महाराजका इरादाहुवाकि-जैनतीर्थगाइड किताव-वनाकर जाहिर

किइजाय-ताकि-आम जैनश्वेतांवरसंघको फायदा पहुचे. मगरयह वात सव जैन तीर्थोको वगेर देखे भाले नही होसकती, इसलिये इरादाकियाकि-मुल्कपूरवके जैनतीर्थोकी जियारतकों चले, महाराज सवमजहवोकी पुस्तके हमेशां शाथरखते है ताकि-जिसजिस मजहववालोंकों जवावदेनाहो फोरन दियाजाय, दुसरेशहरोके श्रावक जव-महाराजसे-धर्मकेवारेमें सवालपुछते है-तो-उनकाजवाव व-जरीये अखवारके व-खूवीदेते है. इसलिये वहुतसी जैनपुस्तकेभी शाथरखना पडती है, महाराजकी व्याख्यानसभामें कोइ अगर शौरगुलकरेतो उसको अपनीसभासे रुकसत करवादेते है इस वातसे कइश्रावक एतराज करते है मगर जो अकलमंदहै-वे-इस वातकी तारीफ करते हैकि--साधुहो-तो-ऐसेहो-जो गरीव और अमीरकों एकसा समझे, व्याख्यानसभामें जव भावनाअधिकारका वर्ननचलताहै-भैरवी-कालिगडा वगेरा रागरागनीसे व्याख्यान वांचतेहै. और कभीकभी हारमोनियम वजानेवाले शख्श सभामें वेठकर स्वरपुरते है, यहांपर कइदफे महाराजने इसतरह व्याख्यान दियाथा,-

[ संवत् १९५६ का-चौमासा शहर लखनउ, ]

वाढवारीगके शहरमंदोरसे रवाना होकर तीर्थमक्सीजीकों तीसरी मरतवागये, और जियारतकिइ, तीर्थमकसीसे रवानाहोकर सारंगपुर-वियावरा-गुणा-सीपरी--जहांसी-काल्पी-कानपुर--उनावकी सफर करतेहुवे शहर लखनउ गये, और संवत् (१९५६) की-वारीश वहांपर गुजारी, व्याख्यान धर्मशाश्त्रका हमेशां वांचतेथे और सभा अछीभरतीथी, मुल्क पूरवका खानपान-वोलचाल और-पुशाक अछा और श्रावकलोग निनमान देखेगये, निर्यावलीसूत्र और दश प्रकीर्णकशाश्त्र यहांपर वाचे,

लखनउसे महाराजने तीर्थसमेतशिखरकी जियारतकेलिये तयारीकिइ, रास्तेमें श्रावकोंकी आवादी कमहोनेसे पैदलजानेका इरादा मोकुफ रखा, और द्रव्यक्षेत्रकालभाव देखकर रैलमे सवारी करना दुरुस्त समझा, इरादे धर्मके जब जैनमुनि–मुल्क–ब–मुल्ककी सफरकरे और रास्तेमें नदी–या–दरयाव आजायतो नावमें वेठकर पारहोवे ऐसा हुकमहै, अगर कोइमुनि–शौखसे–या–आरामकेलिये रैलसवारीकरे तो वेशक ! पापहे, और उसकी मुमानियतभी है, क्योंकी–उसका इरादा धर्मपर नहीरहा, आजकल श्रावकलोग ब–सबब रैलके अपना वतनछोडकर हजारा कोसोपर जाबसेहै, जहांकि–धर्मका नामनिशानभी नहीपाता और वहांकोइ जैनमुनि उनकों धर्मका रास्ता बतलानेवाले नहीमिलते, ऊसहालतमें कोइ जैनमुनि इरादेधर्मके रैलमें सवारहोकर वहांजावे और तालीमधर्मकी देवे–तो–धर्मका फायदाहै, जमाने हालमें कितनेक जैनमुनि जब समेतशिखर वगेरा बडेतिर्थकी जियारतकों जाते है–या–जहा श्रावकोंकी आवादी कमहो–वैसीजगह–विहारकरतेहै, तो उनकेशाथ श्रावक–श्राविका–बेलगाडी--नोकरचाकर शाथचलते है, मुनिलोग खुदजानते हैकि–यहकार्य–हमारे निमित्तसे होताहै, अगर कहाजायकि–इसमें–इरादे धर्मके भावहिंसा नही और विना भावहिंसाके पापनही–तो–इसीतरह यहवात रैलसवारीमेभी क्यों–न–समझीजाय ? जोजो जैनमुनि श्रावकोंकी–या–नोकरचाकरोंकी विनामदद अकेले पैदल विहारकरते है–वे–वेशक ! अछे है, मुल्क गुजरातमें जहांकि–गांवगावमें जैनश्वेतांबर श्रावकोंकी आवादी है, वहां पैदल विहारकरना ज्यादह मुश्किलनही, मगर तमाम हिंदुस्थानमें जहांकि–श्रावकोंकी आवादी नही है वहां जैनमुनिकों वगेर दुसरोंकी मददके–या–रैलके जानाआना मुश्किलहै, ऐसासमझकर महाराजने रैलमें सफरकरना मुनासिब समझा,

## ( संवत् १९५७ का चौमासा शहर मुर्शिदाबाद,- )

लखनउसे रैलमें सवारहोकर महाराज तीर्थअयोध्याकों गये, यह शहर तीर्थंकर-रिषभदेवमहाराजकी-जन्मभूमिहै, उसकी जियारत किइ, और वहांकी जोजो मशहुरबातेथी अपनी नोटबुकमें दर्जकिइ, अयोध्यासे रत्नपुरी जो सातकोशके फासलेपरवाके है, और तीर्थंकर धर्मनाथकी जन्मभूमि है वहांजाकर उसकी जियारत किइ, और वहांकी तवारिख अपनीनोटबुकमें दर्जकिइ, रत्नपुरीसे रवानाहोकर वापिस अयोध्या आये. और अयोध्यासें बनारसकों गये, तीर्थंकर सुपार्श्वनाथ-और-पार्श्वनाथकी जन्मभूमि बनारस पुराना जैनतीर्थ है, उसकी जियारतकिइ, वहांके पुराने शिलालेख और तवारिखकीबाते अपनी नोटबुकमें दर्जकिइ. बनारससे तीन क्रोशके फासलेपर मौजा-सिंहपुरी-तीर्थंकर श्रेयांसनाथकी जन्म-भूमि-और-सिंहपुरीसे सातकोशके फासलेपर चंद्रावती-जो-तीर्थं-कर चंदाप्रभुकी जन्मभूमि है, वहांजाकर जियारत किइ, और जो जो अजुबा वाकातदेखे अपनी नोटबुकमें दर्जकिये. बनारससे र-वानाहोकर मोगलसराय जंकशन होतेहुवे-गयालाइनसे नवादाटे-शन गये. और वहांसे पंचतीर्थीकी जियारतकेलिये रवानाहुवे, यह पंचतीर्थी खुश्कीरास्तेका मुकामहै, और क्रीब वीशकोशके घेरेमें है, नवादेसे रवानाहोकर अवल राजग्रहीकों गये, वहांपर वैभार-गिरि वगेरा पांचपहाडोके मंदिरोंकी जियारत किइ, और वहांके शिलालेखोकी नकल अपनी नोटबुकमें दर्जकिइ. राजग्रहीसे सुबे-विहार-सुबेविहारसे-कुंडलपुर-और-कुंडलपुरसें पावापुरी-जो-तीर्थंकर महावीरस्वामीकी निर्वाणभूमि है, कमलसरोवरमें जहां निहायत उमदा मंदिर और-तीर्थंकर महावीरस्वामीकी चरणपादु-का तख्तनशीनहै, ज़ियारतकिइ, तवारिख पावापुरी और शिला-

लेखोंकी नकल अपनी नोटबुकमें दर्जकिइ. पावापुरीकी जियारत करके गुणाशिलवनउद्यान गये, और वहांसें-वापिसनवादाटेशनकों आये, और नवादेसे रैलमे सवारहोकर लखीसराय-मधुपुर होते हुवे गिरिडीटेशनको गये, और गिरिडी टेशनसे खुश्कीरास्ते तीर्थसमेतशिखरजानेकेलिये रवानाहुवे, जोकरीब नवकोशके फासलेपरवाके है. चारकोशजानेपर वराकडगांव-जहापर-रिजुवालुका नदीकेकनारे शाल-नामके द्रख्तकेनीचे-तीर्थकर महावीरस्वामीकों केवलज्ञान पैदा हुवाथा जियारत किइ, और वहांसे रवानाहोकर रिजुवालुका नदीकों पारकरतेहुवे समेतशिखर पहाडकीतराइमें मधुवनगये, जैनश्वेतावर धर्मशालामें कयामकिया, वहापर ( १० ) मंदिर वडेवडे आलिशान वनेहुवे है जियारतकिइ और तमाम शिलालेखोकी नकल अपनी नोटवुकमें दर्जकिइ.

दुसरेरौज समेतशिखर पहाडपर गये, तमाम टौंकोंकी और मंदिरकी जियारतकिइ, और वहांकेशिलालेखोकी नकल अपनी नोटवुकमें दर्जकिइ, शामकों पहाड समेतशिखरसे वापिस आये. चदरौज मधुवनमे ठहरे और वापिस उसीरास्ते गिरिडी टेशनको आये और रैलमें सवारहोकर मधुपुर-लखीसराय-होतेहुवे शहर भागलपुर गये, दुसरेरौज खुश्कीरास्ते चपापुरीकों रवानाहुवे जो दोकोशके फासलेपरवाके है, तीर्थकर वासुपूज्यस्वामीके--पांचकल्याणिक यहांहुवे, उसकी जियारत किइ, वहाके शिलालेखोकी नकल अपनी नोटवुकमें दर्जकिइ, चपापुरीसे वापिस भागलपुरकों आये, भागलपुरसें रैलमें सवारहोकर नलहटी जकशनहोते शहर मुर्शिदावादगये, और संवत् ( १९५७ ) की चारीश वहांपर गुजारी, व्याख्यानमें सूत्रआवश्यकवृत्ति-और--नेमिनाथचरितवाचा एकरौज विधिवाद-चरितानुवाद--और-यथास्थितवादपर व्या-

ख्यानादिया, विधिवाद उसकों कहते है-जो--तीर्थंकरगणधरोका हुकमहो, चरितानुवाद उसकों कहते है जिसमें कथा--कहानी-चरितवगेरा वयान कियागयाहो, यथास्थितवाद उसका नामहै जैसे द्वीप-समुद्र-नरक-स्वर्ग-गांव-नगर-कोट-किला वगेरा जो चीज जैसी है उसका वयानाकियाहो, विधिवाद काबिलमंजुर करनेके है, चरितानुवादमे-जोजो-वातें मुताविक विधिवादके है-मजुर करना चाहिये, और जोजोवातें खिलाफहै छोडदेना चाहिये, यथास्थित-वाद-काविल जाननेके है, जोशख्श जैनशास्त्रोके मतलबको पहिचाननाचाहे इनको--व-गौर समझे,-

पर्यूषणपर्वकी अखीरमें चैत्यपरिपाटीका जलसा अछा हुवा, और धर्मकी-तरक्की लाइकतारीफके हुइ, निशिथसूत्र--और-वृहत्कल्पसूत्र-इनदिनोमें-वाचे, कइ महाशयोके शाथ-मजहवकेवारेमें-वहेस होतीरही,—

[ संवत १९५८का चौमासा शहर कलकत्ता, ]

पोप महिनेमें मुर्शिदावादसे रवाना होकर दोवारा समेतशिखरजीकी जियारतकों गये, मुर्शिदावादके कितनेक श्रावक-श्राविका शाथ-आयेथे, मधुवनमे पोपवदी ( १० ) मीके रौज रथयात्राका जलसा कियागया, दुसरेरौज पहाडपरजाकर जियारतकिइ, चंद-रौज ठहरे और फिर गिरिडी टेशनकों वापिसआये, मुर्शिदावादके श्रावक-श्राविका-अपने वतनकों गये और महाराज-लखीसराय जंकशन आये. और वहां खुश्कीरास्ते करीव ( ६ ) कोसके फास-लेपर-जो-काकदी नगरी है जियारतकों गये, तीर्थंकरसुविधिनाथकी जन्मभूमि यही काकंदी नगरी है, उसकी जियारतकिइ और वहाकि तवारिख अपनी नोटवुकमे दर्जकिइ. काकंदीसे रवानाहो-

कर क्षत्रीयकुंडगांव गये, जो-वहांसे-नव कोशके फासलेपर तीर्थ-करमहावीरस्वामीकी जन्मभूमि है, यहांपर एक-जैनश्वेतांबर मंदिर गांवमे दो-तलहटीमें और एक पहाडपर वनाहुवाहै, वहांजाकर जियारतकिइ और तवारिख वहाकी अपनी नोटवुकमें दर्जकिइ, पहाडसे वापिस आतेवख्त-शामके चारवजे तलहटीके मंदिरपास(५०) कदमके फासलेपर एकवडा-शेर-जाताहुवा दिखलाइदिया,-मंदिरके पूजारी-धारीलालने शेरकों देखकर मंदिरका दरवजा वंदकर लिया, जिस-डोलीमें-महाराज सवारथे, डोलीवालोने डोली जमीनपर रखदिइ, महाराजने पुछा डोली क्यौं रखदिइ ?-वे-खौफकी वजहसें जवाव-न-देसके, महाराजने जब-इधरउधर देखा तो करीव (५०) कदमके फासलेपर एक-शेर-नजर-आया, मगर वदौलत-देवगुरुधर्म-और-प्रभावतीर्थभूमिके-वो-सामने-नहिआया, और कुदताहुवा डावीतर्फकी एक-टेकरी-लाघता चलागया, पूजारी धारीलाल-जोकि--डरगयाथा-मंदिरका दरवजा खोला, और कहनेलगा शुक्रहै, आज! हमारी जान वची, यहां-तो अकसर एसाही माजरा हुवाकरताहै, महाराजने वहाकी जियारतकिइ, और शामके पांचवजे क्षत्रीयकुंड गावकों वापिसआये, तीसरेरौज क्षत्रीयकुंड गांवसे रवानाहोकर लखीसराय टेशनकों आये, और रैलमें सवारहोकर शहरपटना पहुचे, वाडेकीगलीमें जैनश्वेतांबर मंदिरकेपास-मकानमें कयामकिया और तीर्थकी जियारतकिइ, शहरसे दो-मीलकेफासलेपर-कमलद्रहपर जाकर-स्थूलभद्र महाराजके चरणोकी छत्री-और सुदर्शनशेठकी शूलीका-सिंहासन-होगयाथा वह-जगह देखी, शिलालेखोकी नकल-और तवारिख पटना-अपनी नोटवुकमें दर्जकिइ. पटनेसे रवानाहोकर वखतीयारपुर होते सुवेविहारकों पहुचे, मोशमसर्मा-वहांपर-गुजारी, चैतमहिनेमें तीर्थ

पावापुरीकी जियारतकों गये, और करीव देढमहिनेके वहांपर कयामकिया. पावापुरीसे रवानाहोकर भागलपुर होतेहुवे चंपापुरी गये और दुसरीमरतवे जियारतकिइ.-चंपापुरीसे भागलपुरआकर शहर कलकत्तेकों गये. और संवत् (१९५८) की-वारीश वहांपर गुजारी, व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशां देतेथे, और सभा अछी भरतीथी, पर्यूपणपर्वकी अखीरमें चैत्यपरिपाटीका जलसा उमदा हुवा, अखवार भारतमित्र और हिंदीवंगवासी-जो-कलकत्तेके नामीग्रामी अखवारहै उसमें महाराजकी इसतरह तारीफ छपीथी,

(अखबार भारतमित्र कलकत्ता, तारिख २८ सितंवर-शनिवार सन १९०१ इस्वी-संवत् १९५८ भाद्रपद-शुक्ल १५- )

श्वेतांवर जैनोंके गुरु विद्यासागर न्यायरत्न महाराज शांतिविजयजी चारमहिनेसे कलकत्तेमें है, गतमंगलवारसे पर्यूपणपर्व आरंभहुवा, व्याख्यानके समय (६००) जहोरी जमाहोतेथे, जहोरीलोगोने वडीधूमसे जलसाकिया, भाद्रपदसुदी (४) मंगलवारको सव जैनश्वेतांवर श्रावकोने मिलकर उक्तमहाराजको वडे जुलुससे दर्शन करानेको लेगये, ऐसा जलसा कभी नहीहुवाथा, जैसा इस सालहुवा, आप वडे पडितहै, आपके आनेसे यहा जैनोमे वडा धर्मोत्साह फैलाहै, आपकी वनाइ मानवधर्मसंहिता किताव जैनोके पढनेके काविल है,-

---

( अखबार हिंदीवंगवासी-कलकत्ता, तारिख १८ नवंबर सन १९०१ इस्वी-संवत् १९५८ कार्तिक सुदी ७ सोमवार, )

" कलकत्तेमे गुरु "—

यहांपर अनेक जहोरी जैनीहै, विद्यासागर-न्यायरत्नमहाराज

शांतिविजयजी इन जैनी जहोरीयोंके गुरुहै, आप चारमहिनेसे कलकत्तेमें है, यहां गुरुजीका निवास वडतल्लास्ट्रीट (५८) नंबरवाले मकानमें हुवाहै, आपके आनेसे श्वेतावरलोगोमे उनके धर्मका वडा उत्साह हुवा है.–

इसतरह कइ अखबारोमें महाराजकी तारीफ छपीहुइ है, बडे बडे शहरोमे जहाजहा महाराज तशरीफ लेजाते है उनका बयान अखबारोमें छपताहै,–

एकरौज महाराजने इसवातपर व्याख्यानदियाकि–जिसजिस बातका तीर्थकर–गणधरोने धर्मशास्त्रमें हुकम फरमाया है, सवव आनपडनेसे मनाभी फरमाइ है, और जिसवातकी मनाफरमाइ है उसका हुकमभी फरमायाहै एसा जानो, मगर वो–सवव–इरादे धर्मके होनाचाहिये. जैसेकि–चौमासेकेदिनोमें जैनमुनिकों एकजगह रहना फरमाया, मगर सवव वीमारीका आनपडे तो–चौमासेमेंभी विहार करजाना हुकम है, जैनमुनिकों वनास्पति खाना–या–स्पर्श करना मनाहै, मगर जब किसी–कुवेमें–या–खड्डेमें गिरपडे तो–उस हालतमें किसी द्रख्तकीशाखा–या–लता–वेलडीकों पकडकर वहार आजाना हुकमहै, अगर किसीमुनिको–साप काटजाय तो उसके जहरकों रदकरनेकेलिये नींबके पत्ते चवाजानाभी हुकमहै, जैनमुनिकों क्रोधकरना–या–किसीकों सख्त जवान कहना हुकम नही, मगर जवकोइ धर्मकों हानि पहुचाताहो–या–कुतर्क करके धर्मका खंडन करताहो–उसहालतमें–उसकों सख्तजवान कहनाभी हुकमहै, क्योंकि–इरादा धर्मकाहै, जैनमुनिकों भिक्षामांगकर सीकमपरवरीश करना शास्त्रहुकमहै, मगर जब खुद वीमारपडजाय तो कोइ गृहस्थ आहारपानी मकानपर लादेवे–तोभी–लेलेना हुकमहै. क्योंकि–उस

वख्त अमरलाचारी है, हां ! अगर विनासवव ऐसाकरेतो वेशक! मनाहै, इश्कवाजी-चोरी-और-कुव्यसनकेलिये बिल्कुल मना है. किसीको समझो शरावपीनेकी कसमहै, और दुसरेन उसकों पकडकर जोराजोरी शराव पीलादिइ, उसका इरादा नहीथा-तो-उसकों कसम तोडनेका पाप नही, इसतरह और चीजोकेलियेभी समझना. वगेरा वहुतसा बयान कियागयाथा, यहां थोडेमे लिखा है, कइ महाशय मजहवीवहेसको आतेथे और मजहवकेवारेमें वहेस करतेथे, व्यवहारसूत्र-पंचकल्पसूत्र-और दशाश्रुतस्कंधशास्त्र महाराजने यहांपर वाचे-

( संवत् १९५९ का-चौमासा शहर मंदसोर, )

वादवारीशके-मगसीर-और-पोपतक कलकत्तेहीमे कयामकिया, और माघसुदीमे रवानाहोकर वर्द्धमान-आसनसोल-मधुपुर-और गिरिडी होतेहुवे तीर्थ समेतशिखरकों तीसरीमरतवागये, जियारत किइ, और पहाडपर दसमीटोंककी संवत् ( १९५८ ) माघसुदी (१०) मीके रौज प्रतिष्ठा किइ जोकि-वसवव-विजली गिरजानेके लीवारा मरम्मत किइगइथी, चंदरोज मधुवनमें-कयामकिया, और वहांसे रवानाहोकर वापिस गिरिडी टेशन आये, गिरिडीसे रैलमें सवारहोकर आसनसोल-चक्रधरपुर-रायपुर-विलासपुरहोते शहर नागपुर-आये, जो मध्यप्रदेशका सदरमुकाम और गुल्जारशहरहै, पेठ-आदितवारमे-कयाम-किया, व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशां देतेथे, और सुननेवालेलोग कसरतसें जमा होतेथे, चैत वैशाख जेठतक वहां कयामकिया, अषाढवदीमें शहर-मंदसोरके श्रावकोका तार आयाकि-आप यहां बरायेमहेरवानी कदमरंजा फरमावे, और वारीशका मुकाम करे, महाराजने उनकी अर्ज कुबुलकिइ और नागपुरसें रवानाहोकर भुसावल-खंडवा-और इदोर टेशनपर होते

शहर रतलामगये, रतलामके श्रावक-टेशनपर-हाजिरथे, उनोने दो-रौजकेलिये-ठहरनेकी अर्जकिइ, महाराज वहांपर ( २ ) रौज ठहरे, और व्याख्यान धर्मशास्त्रका वाजाकिया, तीसरेरौज रतलामसे रवानाहोकर शहरमंदसौर आये, और संवत् ( १९५९ ) की वारीश वहांपर गुजारी. पेस्तरभी महाराज यहां वारीश गुजारचुके है, व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशा देतेथे, किताव-रिसाला-मजहव डुढिये-यहांपर वनाइ. जोकि-जैनश्वेतांवर श्रावकान-मंदसोरनेवास्ते फायदे खासआमके छपवाकर जाहिरकिइहै. दुसरीकिताव-गुलदस्ता-जैन-और-इशाइभी यहापर महाराजने तयारकिइ, संगीत कलाका इल्म इनदिनोंमेंभी हासिल करतेरहे. सूर्यप्रज्ञप्ति-और-पिंडनिर्युक्तिशास्त्र-यहापर महाराजने वाचे और वारीश खतम करके तीर्थ-वहीपार्श्वनाथकी जियारतकों गये, जो-करीव ( ९ ) कोसके फासलेपरवाके है. यात्रीयोंका वहां-मेला-हुवाथा, और जलसा कियागयाथा, महाराज वहापर दोरौज ठहरे, और वीर्थकीजियारत करके वापिस-मंदसोर-आये,—

[ संवत् १९६० का-चौमासा-शहर आकोला, ]

वादवारीशके मंदसोरसे रवानाहोकर निमच होतेहुवे चितोडगढकी जियारतकों गये, पहाडपर जाकर पुराने मंदिरोंकी जियारतकिइ, और वहांकी तवारिख अपनी नोटवुकमें दर्जकिइ, चितोडगढसे कपिलपुरकी जियारतकेलिये रवानाहुवे, रास्तेमें अजमेर-जयपुर-वांदीकुइ-भरतपुर-अचनेरा--मथरा-और-हाथरस टेशनपर होतेहुवे कायमगजटेशन उतरे, और वहांसे खुश्कीरास्ते कपीलपुर-जो-तीनकोसके फासलेपर वाकेहै गये, तीर्थंकर विमलनाथजीकी जन्मभूमी यही शहरहै, जियारतकिइ, और वहांके

अजुबात अपनी नोटबुकमें दर्जकिये, वहांसे वापिस कायमगंज आये, और तीर्थ शौरीपुरकी जियारतकेलिये जानेकों रैलपर सवारहुवे, और सिकोहावाद टेशनपर उतरे, वहांसे शौरीपुरतीर्थ खुश्कीरास्ते करीव सातकोसके फासलेपर जमनाकनारे मौजूदहै, जोकि-जमानेहालमे वटेश्वरकेनामसे मशहूरहै, वहांजाकर तीर्थ शौरीपुरकी जियारतकिइ और उसकी तवारिख अपनीनोटबुकमे दर्ज किइ, शौरीपुरसे वापिस सिकोहावाद आये और सिकोहावादसे रैलमे सवारहोकर इलाहावादगये, यहांका पुरानाकिला देखा, जो गंगा-जमनाके-संगमपर वनाहुवाहै, इलाहावादसे रैलमे सवारहोकर कौशांवी नगरीकी जियारतकों गये, भरवारी टेशन उतरकर कौशांवी तीर्थकेलिये रवानाहुवे रास्तेमें एक-हिरन-हिंसक लोगोसे छुडवाया, और उनको धर्मोपदेशदिया, भरवारी टेशनसें कौशांवी-सातकोशके फासलेपरवाके है, और आजकल इसकों कौसंवपाली वोलते है, तीर्थंकर पदमप्रभुकी जन्मभूमि यहीशहरहै, आजकल-यहां-न-कोइजैनश्वेतांवरमंदिरहै-न-श्रावकहै, सीर्फ! उस जगहकी कदमवोसीकरके वापिस भरवारीटेशन आये, और रैलमे सवारहोकर कानपुर-लखनउके टेशनहोते अयोध्याकों गये, और वहांकी दोवारा जियारत किइ. अयोध्यासें सरयूनदीका पुल पारकरके टेशन लकडा मंडीपर गये, और रैलमें सवार होकर वलरामपुर टेशन उतरे, वलरामपुरसे सातकोसके फासलेपर सावथ्थी नगरी जिसकों आजकल किला-सहेटमेट-वोलतेहे गये, यहांपर आजकल कोइ जैनश्वेतांवर श्रावक नही, सीर्फ! एक मंदिर वनाहुवा खाली पडाहै, वहांकी जियारत किइ, और तवारिख सावथ्थीकी अपनी नोटबुकमें दर्जकिइ, सावथ्थीके रास्तेमे कइ-नयपालीलोग-मिले, और उनसे धर्मकी वातेहुइ, सावथ्थीसे वलराम

पुर होते-अयोध्यागये, अयोध्यासे रवाना होकर बनारस मुगल-सराय-होते गया टेशनपर उतरे, और वहांसे खुश्की रास्ते (१८) कोसके फासलेपर तीर्थ भद्दीलपुरकी जियारतको गये, वहांपर-पहाडकी दामनमे-एक-बहुतछोटा-हटवरीया-नामकागांवहै. पेस्तर यहां भद्दीलपुर शहर आबादथा, तीर्थंकर शीतल नाथकी जन्मभूमि यही भद्दीलपुरहै, आज बिल्कुल विरान होगया, यहापर एकपहाड और-उसपर एक-जैनश्वेतांबर मंदिर बनाहुवा-बगेरमूर्त्तिके खाली पडाहै, वहांकी जियारत किइ, भद्दीलपुरसे उसी रास्ते वापिस गया टेशनको आये, एकरोज गयाटेशनसे ( ६ ) मील दखनको बोध गयागाव देखनेको गये, जहापर बोध देवका मंदिरहै उसको देखा, यहांपर नयपाल-बर्मा-शिलोन-जापान-और-चीनके बौध यात्री वास्ते जियारतको आते जातेहै-बौध मजहबके एक-साधु-यहापर मिले, और उनसे जैन-और बौध मजहबके बारेमें बातेंहुइ बोधगयासें वापिस गया टेशन आये और रैलमे सवार होकर पटना होते मुकामा जकशन उतरे, गगा नदी पार होकर सेमरया घाट टेशनसे रैलमें सवार होकर शहर दरभगा होते-सीतामढी टेशन गये, पेस्तर यह नगरी मिथिलाकेनामसे मशहूरथी. तीर्थंकर मल्लिनाथ-और-नमिनाथकी जन्मभूमी यही नगरी है, क्षेत्रस्पर्शना किइ, और यहांकी तवारिख अपनी नोटबुकमें दर्जकिइ, सीतामढी टेशनसें वापिस उसीरास्ते मुकामा-जकशन आये, और रैलमे सवारहोकर-आसनसोल-चक्रधरपुर-बिलासपुर-रायपुर-और-नागपुरटेशन होते आकोला टेशनपर उतरे, और वहासे तीर्थ अतरिक्षजीकी जियारतको गये, जोकि-(२०) कोशके फासलेपर वाके है, जियारत किइ, और वहाकी तवारिख अपनी नोटबुकमे दर्जकिइ, अतरिक्षजीसे रवाना-

होकर वालापुर गये. और गर्मीयोंके दिनोमें वहांपर कयामकिया, आषाढसुदी पंचमीकेरौज वालापुरसें रवानाहोकर आकोला आये, और संवत् (१९६०) की वारीश वहांपर गुजारी. व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशां करतेथे,-किताव जैनसंस्कारविधि-यहां-वनाइ. औरवास्ते छपनेको भेजी, अंगविद्या-और-प्रवचनसारोद्धार यहां वाचे, संगीतकलाका इल्म यहांभी हासिल करतेरहे, इनदिनोमेंजैन एशोशिएशन-ऑफ-इंडिया-ओफिस वंवइसे महाराजके नामपर एक-खत-आया, उसमे लिखाथाकि-मुल्क-अमरिकासे एक विद्वान् लिखतहै-"Jainsm" आर्टिकल करीव दोहजार शब्दोमें-और-"Life of Tirthanker Mahavir" आर्टिकल करीव एक हजार शब्दोमें लिखभेजे-तो-हम-अपनी वनाइहुइ कितावमें-उसकों जैनमजहवके वयानमें दर्ज करेगे, इसलिये आप दोंनो आर्टिकल आठ रौजमें लिखभेजे तो वडी महरवानी होगी, महाराजने दोनो-आर्टिकल आठरौजमें तयारकरके जैन-एशोशिएशन ओफ-इंडिया ओफिस ववइको यहांसे भेजे.

[ संवत् १९६१ का-चौमासा-शहर-जवलपुर, ]

वादवरीशके आकोलेसे रवाना होकर वुरानपुर गये, और करीव दो-महिनेके-वहांपर कयाम किया, वहासे खंडवाला लाइन होकर तीर्थ मांडव गढकी जियारतके लिये महुकी-छावनी गये, और वहांसे खुश्की रास्ते (१८) कोसके फासलेपर मुकाम-मांडवगढ जाकर जियारतकिइ और तवारिख वहांकी अपनी नोटवुकमें दर्जकीइ मांडवगढसें वापिस आकर महुकी छावनीसे रैलमें सवार होकर रतलाम-गोधरा-लाइनके रास्ते अहमदावाद टेसन होतेहुवे आवुरोड टेसन उतरे, आवु पहाडपर जाकर वहाकी जियारत किइ,

और फिर आबुरोडसे रैलमें सवार होकर रोहिडा टेशनपर उतरे, वहांसे खुश्की रास्ते तीर्थ बंभणवाड जाकर जियारत किइ, और वापिस रोहिडाटेशन आकर नाणा टेशन उतरे, वहांकी जियारत किइ, नाणाटेशनसे सवार होकर रानीटेशन गये, और रानकपुर वगेरा पंचतीर्थीकी जियारत किइ, और वहांकी तवारिख अपनी नोटबुकमें दर्जकिइ, फिर रानीटेशन वापिस आये और रैलमें सवार होकर-अजमेर-लाइनसे चितोडगढ टेशन होते उदयपुर गये, और तीर्थकेशरीयाजीकी जियारतके लिये रवाना हुवे, जो ( १८ ) कोसके फासलेपर वाकेहै, वहाकी जियारत किइ, और शिलालेखोंकी नकल अपनी नोटबुकमें दर्जकिइ, तीर्थ केशरीयाजी से रवाना होकर चेतशुदी छठके रोज वापिस उदयपुर आये और बहार वगीचेमे कयाम किया, उदयपुरके श्रावकोंकों मालूमहुवाकि-महाराज यहां तशरीफ लायेह, सवलोग वहा आये. मूर्त्ति पूजापर व्याख्यान दिया, और करीव आठरोज वगीचेमें ठेहरे, रवाना होतेवख्त कवि सूरजमलजीने-गुरुभक्तिपर कइदोहे-और-शेयर वनाकर सुनाये,—

( दोहा. )

चैतसुदी छठके दिवस-आये मुनिवर आप,<br>
दर्शन दे कृतार्थ किये-गये जन्मके पाप, १<br>
वैशाखवद एकम सुदिन-करके आप विचार,<br>
विहार करनेकी मुनिजी-लिनी चितमे धार, २<br>
श्रावकोंकी विनती-करजो आप कुवुल,<br>
हिरदेमेंसे आप मुनिवर-जाजो मत अवभुल, ३<br>
मुनिमहाराज शांतिविजयजी-आपगुनोंकी खान,<br>
चोमासो किजो अठे-दर्शन दिजो आन, ४

सुरजमल्लकी विनयभक्ति-मुनिवर वारंवार,
हाथजोडकर मानजो-करजो आप उपकार, ५

( शेयर,- )

विहार करनेकी मुनिजी-आपकी सुनके खबर.
वहोत दिल मसमसाता-और होताहै फिकर, १
कब सुनेगे ज्ञानचर्चा-आपके मुखसें जिकर,
श्रावकोंकी विनतिहै-चरनमें मस्तकको धर. २
प्रयाण किजो उदयपुरमें-दयाकी करके नजर,
वो दिन उदय कब आयगा-दर्शन दियोगे आनकर, ३

---

उदयपुरसे चितोडगढ-अजमेर-फुलेरा होते मेरटारोड टेशन उतरे, तीर्थ-फलोदी-पार्श्वनाथकी जियारत किइ, और वहांकी तवारिख अपनी नोटबुकमें दर्जकिइ, मेरटारोडसे रेलमें सवार होकर फुलेरा आये, और रेवाडी लाइनमें देहलीटेशन होते मेरटटेशन गये, वहांसे खुश्की रास्ते (१८) कोशके फासलेपर जो-तीर्थ-हस्तिनापुरहै-जियारतको गये, तीर्थंकर शांतिनाथ-कुंथुनाथ-और-अरनाथ महाराजकी जन्मभूमि यही शहरहै, जियारत किइ-और-वहांकी तवारिख अपनी नोटबुकमें दर्ज किइ, हस्तिनापुरसे वापिस मेरट आये और गाजियावाद होते सिकंदरावाद गये. आठरौज वहांपर कयाम किया. व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशां देतेथे, सिकंदरवादसे रेलमें सवार होकर-अलीगढ-आगरा-गवालीयर लशकर-जहांसी भोपाल-खंडवा होते-बुरानपुर आये, यहांपर करीब एकमहिनेके कयाम किया. किताबजैनसस्कारविधि छपकर यहा आगइ, और जिन जिन महाशयोने मगवाइथी भेजीगइ, इसमें जन्मसंस्कारसे लेकर सोलह सस्कारोंका बयान दर्जहै, इनदिनोंमें जबलपुरके

श्रावकोका खत आयाकि-आप-वराये महरबानी हमारे शहरमें तशरीफ लावे, और हमलोगोंको तालीम धर्मकी देवे. महाराजने उनकी अर्ज मंजुर किइ और बुरानपुरसे रवाना होकर जेठदुसरे वदी तीजके रौज व-सवारीरेल जबलपुर पहुचे, और सवत् ( १९६१ ) की बारीश वहांपर गुजारी, व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशां करतेथे, कइ मजहबके लोग-वास्ते मजहबी वहेसकों आते जातेथे, और धर्मचर्चाका फायदा हासिल करतेथे.-उपमितिभव प्रपच-और-मेघमहोदधि-ग्रंथ-यहांपर वाचे,

( सवत् १९६२ का-चौमासा-शहर धुलिया, )

बादबारीशके जवलपुरसें रवानाहोकर-कटनी-विलासपुर-चक्रधरपुर-और-आसनसोल होते वर्द्धमान टेशनको गये, कल्पसूत्रमें-जो-अस्थिक ग्रामका जिक्रदर्ज है-जहांकि-तीर्थकर महावीरस्वामीने-अवल चौमासा कियाथा-वो यही वर्द्धमान-(अस्थिकग्राम ) हें, आजकल यहां कोइ जैनश्वेतांबर मदिर नही, सिर्फ ! जियारतका मुकामहे, वहांकी क्षेत्रस्पर्शनाकरके आसनसोल आये, और बंगाल-नागपुर रैलमें--भुसावल जकशनहोते पाचोरा टेशन उतरे, मोगमशर्मा वहा गुजारी. व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशां करतेथे. पाचोरेसे रवानाहोकर बालापुर गये. और करीव तीन महिनेके वहां ठहरे, व्याख्यानमें आवश्यकसूत्रवृत्ति-और-समरादित्यचरित वाचा, आषाढमहिनेमें बालापुरसें रवानाहोकर शहर-धुलिया आये और संवत् (१९६२) की बारीश वहापर गुजारी, व्याख्यान हमेशां करतेथ, कितान अजायव-हालात-जैन-और-आर्यसमाज, यहां वनाइ. अनेकातजयपताका-योगशास्त्र-अध्यात्मबिंदु-योगबिंदु-और-योगदृष्टिसमुच्चयग्रंथ यहां वाचे, बादबारीशके मोगमशर्माभी यहां गुजारी, इनदिनोमें इरादा कियाकि-एक

मरतवा-शिखरजीकी-जियारत फिर कर, मामुलीकारोवार तो ऐसेही होतेरहेगे, जोकुछ काम धर्मका करलिया वही वहेत्तरहोगा,

[ संवत् १९६३ का-चौमासा-शहर पुना, ]

संवत् ( १९६३ ) की-चैतसुदी एकमकेरौज शहर धुलियेसे रवानाहोकर जव पाचोराटेशन पहुचे-तो-वहांके श्रावकोने दो-रोजकेलिये-ठहरालिये, पाचोरेसे भुसावलहोते जव बुरानपुर पहुचे टेशनपर श्रावकलोग आयेहुवेथे शहरमें लेगये, और पनराह रौज-केलिये वहां कयामकरवाया, वहांसे रवानाहोकर खंडवा-इटारसी होते जवलपुर-गये-तो वहांके श्रावकोने दोरौजकेलिये ठहराये, जवलपुरसे रवानाहोकर इलाहावाद गये. और इलाहावादसे पर-तापगढलाइनमें फैजावाद होते तीर्थ रत्नपुरीकी जियारतकों गये, वहांकी जियारतकरके वापिस फैजावाद आये, और फैजावादसें रैलमें सवारहोकर बनारस पहुचे, टेशनपर श्रावकलोग आयेहुवेथे शहरमें लेगये, वहांपर करीव ( २० ) रौजके कयामकिया, वैशाख सुदी तीजकेरौज-यशोविजयजी-जैनश्वेतांवर-पाठशालाके विद्या-र्थियोंका इम्तिहानलिया, एकरौज-तीर्थ-सिंहपुरी-और चंद्रावतीकी जियारत किइ, एक रौज सारनाथके पास-जो-वौधस्तूप है देखने गये, असलमें यह वौधलोगोका देहगोप (यानी) पूजाकी जगहहै, बनारससें रवानाहोकर शहर-पटना गये, वहांकी जियारत किइ, वहांसे सुवेविहार-और-सुवेविहारसे-पावापुरी-कुंडलपुर-राजगृही और-गुणशिलवनउद्यान-वगेरा पंचतीर्थीकी जियारतकिइ, वहांसे नवादाटेशन जाकर रैलमे सवार हुवे और मधुपुर होते गिरिडी टेशन उतरे, गिरिडीसे शिखरजीकी जियारतकों गये, और चोथी मरतवा जियारतकिइ, शिखरजीसें रवानाहोकर गिरिडी आये,

और रैलमें सवारहोकर–मधुपुर–पटना–मोगलसराय जंकशन होते मिर्जापुर गये, वहाके जैनमदिरोंकी जियारत किइ, दुसरेरौज मिर्जापुरसे रवानाहोकर–इलाहाबाद––कटनी–बिलासपुर––नागपुरके टेशनोपर होते पारसटेशन उतरे, और बालापुर–जो–तीनकोसके फासलेपर खुश्कीरास्तेवाके है गये, करीब पनरा रौज वहा ठहरें, आषाढसुदीमें बालापुरसे रवानाहोकर–भुसावल–पाचोरा–मनमाड और–कल्यानकेरास्ते शहर–पुना–गये, और सवत् (१९६३) की वारीश वहांपर गुजारी, व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशां करतेथे, और सुननेवाले कसरतसें जमाहोतेथे, आसोजके महिनेमें जब–प्लेगबीमारी जोरशोरसे चलने लगी,–और लोग इधरउधर बहारगांव चलेगये, महाराजने मुताबिक जैनशास्त्रके देखाकि–अगर किसी किसमकी–आफत–आजावे–तो––चौमासेमेंभी–मुनि––उसजगहको छोडदेवे, कल्पसूत्रकी मिशालहै कि–

( अनुष्टुप्–वृत्तम् )

☞ अशिवे भोजनाप्राप्तौ–राजरोग पराभवे,
चातुर्मासिक मध्येपि–विहर्तुं कल्पतेन्यतः ? १

बीमारीका सववहो–भिक्षा–न–मिलतीहो–या–राज्यकी तर्फसें कुछ पराभवहो–तो–वारीशके दिनोंमेंभी–मूनि–एक जगहसे दुसरी जगह चलेजाय, महाराज शहर पुनासे रवाना होकर–लुनीगांव–गये, जो पांचकोसके फासलेपर वाकेहै, करीब एक महिनेके वहां कयाम किया, और जब बीमारी प्लेग–कमहुइ–शहर पुनामें वापिस आये. सूरिमंत्रकल्प–वर्द्धमान विद्याकल्प–भक्तामरकल्प–और–भक्तस्तवकल्प वगेरा शास्त्र इनदिनोंमें वाचे, और मोशमशर्मा शहर

पुनेमें गुजारी, माघवदीमें महाराजकी चाची-शहर भावनगरसे-वास्ते दर्शनोको शहर पुना आये, कुछदिन महाराजके मुखसे शास्त्र सुना, और-तारीफ करने लगेकि--हमारे--खानदानमें--ऐसापुत्र पैदाहुवा जिसने परमेश्वरके नामपर अपनी जिंदगी जायाकिइ,पुत्र-हो-तो-ऐसाहो, आजतक जैसे-तुम-अपने धर्मपर पावंदरहे आइं-देभी रहना, एक मरतवा अपने वतनकोंभी चलना. और सव कुटुंबके लोगोकों तालीम धर्मकी देना, तुम थोडे अर्सेसे-जो-रेलमें वेठतेहो-इससे तुमको-कोइ-नहीमानेगे ऐसा खयाल मतकरना, तुमकों-तो-सवमानेंगे, महाराजने कहा ! नही ! ! ऐसा खयाल नहीहै, वल्कि ! मुजे मुल्क गुजरातके कइ श्रावकोंने अर्ज गुजारीश किइहैकि-आप-इधरके मुल्कमें पधारे, मगर मुल्क गुजरातमें-मुनि महाराज अकसर ज्यादह सफर करतेहै, और इधरके मुल्कमें-कम-आते जातेहै इसलिये इधरके मुल्कमें सफर करना ज्यादह फायदे मंदहै, और जव ज्ञानिदृष्ट भावहोगा उधरभी आना वन सकेगा, अठारां रौज महाराजकी चाची-शहर पुनेमें रहे और फिर अपने वतनकों गये,

[ संवत् १९६४ का चौमासा शहर आकोला. ]

माघसुदी ( १० ) मीके रौज महाराज पुनेसे रवाना होकर-कल्यान-मनमाड-होतेहुवे शहर धुलियाकों गये, और करीव देढ-महिना वहांपर कयाम किया, किताव त्रिस्तुति परामर्श छपकर यहांपर आगइ और जिन जिन महाशयोने मगवाइथी, भेजीगइ, इस अर्सेमें शहर-मुलतान-मुल्क-पंजावके जैनश्वेतांवर श्रावकोंने वजरीये-खतके अर्जकिइकि आपहमारे शहरमें कदमरंजा फरमावे और हमकों तालीम धर्मकी देवे,महाराजने उनकी अर्जकुबुल किइ, और सवत(१९६४)के चैतसुदी एकमके रौज धुलियासे रवानाहोकर व-मुकाम-पाचोरा गये. और वहांपर करीव एकमहिना कयामकिया, पाचोरेसे वैशाखसुदी-

तीजकेरौज रवानाहोकर-देहलीके रास्ते-अंबाला-लुधियाना-जालधर-अमृतसर-लाहोर-होतेहुवे-गुजरानवाल-टेशनगये टेशन-से करीब आधमीलके फासलेपर-जो-महाराजके गुरुजीकी चरनपादुका-और-छत्री बनीहुइहै-यहापर जाकर चरनपादुकाके सामने सूरिमंत्र-और-वर्द्धमानविद्या पढी, और सामको टेशनपर वापिसआये, गुजरानवालके श्रावकलोगोने सुनाकि-महाराज-शांतिविजयजीसाहब यहापरतशरीफ लायेहै, उनकी मुलाकातको जानाचाहिये, कितनेक श्रावकलोग शामकेछबजे टेशनपर वास्ते मुलाकातको आये, और कहनेलगे आप शहरमें चलिये, महाराजने कहा-मे-इसवख्त-सफरमेंहु-और-शहर मुलतान जानेकेलिये इधर आयाहुं, इसलिये फिरकभी देखाजायगा, शहरगुजरानवाल टे-शनसें रैलमे सवारहोकर-लाहोर-राविंड-और-खानावलजकशन होते दुसरेरौज शहर-मुलतान-पहुचे, टेशनपर श्रावकलोग वास्ते पेशवाइको आयेथे शहरमें लेगये, असलमे मुलतानके श्रावकोने महाराजको इसलिये बुलायेथेकि-श्वेतांबर-दिगबर श्रावकोंकी आपसमे धर्मचर्चाकेबारेमें हमेशां बहेसहुवा करतीथी. महाराजने वहाजाकर जाहिरकियाकि-जिसकिसी श्रावकको धर्मचर्चाके बा-रेमें-जो-कुछ पुछनाहो-छपवाकर पुछे, जवाबभी उसका छपवा-कर दियाजायगा, ताकि-कोइकिसमकी रदबदल-न-होसके, महा-राजने करीब दोमाहिनेके शहरमुलतानमें कयामकिया. किसी श्रा-वकने कोइ सवाल धर्मके बारेमें छपवाकर नही पुछे, व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशा करतेथे, इनदिनोमें पनरानजीरे लिखकर महा-राजने मुलतानके जैनश्वेतांबर मंदिरकी दिवारपर आइनेमें जडवा-कर लगवादिइ, और श्वेतांबर श्रावकोंसें यह बात कहीकि-अगर कोइ तुम लोगोसे जैनश्वेताम्बर मजहबके बारेमे कुछ पुछे-तो इसको

देखकर जवाबदियाकरो, मुलतानके जैनश्वेतांबर श्रावकोंने महाराजसे-वास्ते चौमासेके-वहुत आर्जीजीकिइ, मगर महाराजने मुल्क दखनके श्रावकोंकी अर्ज-पेस्तर-कुबुल करलिइथी-इसलिये-आषाढवदी तेरसकेरोज शहर मुलतानसे रवानाहोकर-लाहोर-आये, और खयालकियाकि-इतनी दुर आयेहै-तो-पेशावरभी होतेचले जैनतीर्थ गाइडकेलिये-जो-कोइ पुराने लेख मिलेगें अपनी नोटबुकमें दर्जभी करतेचलेगे, गरजकि-महाराज-लाहोरसे पेशावरगये, और वहांसे लोटकर लालामुसा जंकशन होते तीर्थ-भेराकी-जियारतको गये, वहांकी तवारिख अपनी नोटबुकमें लिखलिइ, वीतभयपतननगर इसी भेराका नामहै, वहांसे लाहोरआये, और लाहोरसे-देहली-आगरा-भुसावल-मनमाड--कल्यान होते पुना टेशन उतरे, और वहांसे खुश्कीरास्ते-जुनेर-जानेकेलिये रवानाहुवे रास्तेमे वारीश खूव होनेकी वजहसे नदी-नाले-चढगयेथे मुकाम मजकुरको-न-जासके, वापिस लोटकर खिडकी टेशनसे रैलमें सवारहुवे, ओर कल्पान-भुसावलहोते-आकोला गये, और संवत् ( १९६४ ) की वारीश वहांपर गुजारी. व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशां करतेथे, पर्यूषणपर्व-उमदा तौरसे खतमहुवे, इनदिनोंमे ललितविस्तरा-द्वात्रिंशका सिद्धसेनदिवाकर-अष्टक हरिभद्रसूरि-अंगुलसित्तरी-कालसप्तति--और-युगप्रधानयंत्र वगेरा ग्रथ वांचे, आसोजमहिनेकी शुरुआतमें जब प्लेगवीमारी जोरशोरसे चलनेलगी और श्रावकलोग वहारगाव चलेगये, महाराज-कस्बे बालापुरको तशरीफ लेगये, और आधीवारीश वहापर खतमकिइ, इनदिनोंमे-कवि-सुरजमलजी-शहर-उदयपुर मुल्कमेवाडसें महाराजके दर्शनोंको बालापुर आये, और गुरुभक्तिपर-कवित्त-दोहे वगेरा बनाकर सभामें सुनाये,

☞ ( कवित्त,- ]

विद्याकेसागर और न्यायके रत्नआप, मुनिश्रीशांतिविजय तपधारीहै,
मायासेविरक्त प्रभुनामके सयुक्त, दिनकरसो प्रकाशसदातिमिरनाशकारीहै
जिनमतको दिपावे सूत्रसारकोबतावे,दयाकेनिधान मुनिज्ञानकेभंडारीहै,
ऐसेहैमुनिराजभविजनकेसारेकाज, जिनकेआचारीजिनकोंवदनाहमारीहै

☞ ( दोहा, )

भारतवर्षके वीचमे,-धन्यहै ये अनगार,
सुरजमल्लभी वंदना,-करता वारवार, १,

☞ [ गुरुभक्ति पर पद,- ]

( रागिनी-भैरवी, )

मुनिजी ! जिनमतमे परवीन,
न्यायरत्न अरू विद्यासागर,-उपमा जगने दीन, मुनिजी, १
पचमहाव्रत धारक प्रभुके,-चरन सरनमें लीन, मुनिजी, २
शांतिविजयजी साधु संवेगी,-मोहरिपु कियाछीन, मुनिजी ३
परमक्रिया उपकार महामुनि,-तीनतत्वमें लीन, मुनिजी, ४
वारवारहै वदना मेरी,-जानतहो गुन तीन, मुनिजी, ५

---

इनदिनोंमें द्वादशारनयचक्र-धर्मबिंदु-ज्ञानबिंदु-और-पार्श्वनाथचरित ग्रंथ महाराजने वाचे, और वारीश खतम किए.-

[ संवत् १९६५ का-चौमासा-शहर दख्खन-हैदराबाद. ]

वादवारीशके पोषवदी दुजकेरोज वालापुरसे ओशियानगरीकी जियारतकों जानेका इरादाकिया और पारसटेशनसे रेलमेंसवार होकर-भुसावल-खडवा-अजमेर-फुलेरा-और-मेरटारोड होतेहुवे जोधपुरटेशनपर उतरे, मुकाम जोधपुरसे ( १८ ) कोसके फासले-

पर-जो-ओशियानगरीवाकेहै गये, जियारतकिइ, और वहांके शिलालेखोकी नकल अपनी नोटबुकमे दर्जकिइ, जमाने पेस्तरमें यह-उपकेशनगरीके नामसे मशहूरथी, ओशियानगरीसे रवानाहोकर वापिस जोधपुर आये, और रैलमें सवारहोकर-पाली-मारवाडजंकशन होते आबुरोडटेशन उतरे, वहांसे खुश्कीरास्ते तीर्थ-कुंभारीयाजीकी-जियारतकों गये, जो ( १२ ) कोशके फासलेपर वाकेहै, पेस्तर इसकानाम आरासणनगरथा, वहांके आलीशानमंदिरोंकी जियारतकिइ, और शिलालेखोकी नकल अपनी नोटबुकमें दर्जकिइ, तीर्थ-कुंभारियासें-रवानाहोकर आबुरोडटेशन आये, और रैलमेंसवार होकर-अजमेर-खंडवा-भुसावल होते माघसुदी दुजकेरौज वालापुरगये, श्रावकोने अर्जकिइकि-आप-हमकों सूत्र अनुयोगद्वार-सुनावे वडीमहरवानी होगी, महाराजने अनुयोगद्वार सूत्र-व्याख्यानमें सुनाया, इनदिनोमें Description of Parasnath Hills,-"बयान-पारसनाथ-पहाड किताव"-वनाइ, जो छपकर जाहिरहोचुकी है, और हिंदके वडेवडे शहरोंमे श्रावकोके पास पहुचचुकी है, दर-बयान-सवत् ( १९६५ )-की-सालका ब-जरीये नजुमके इसीमे जाहिर कियाथा, नजुम सचाहै मगर शर्तयहहैकि-उसकों जाननेवाला चतरहोनाचाहिये, नजुमशास्त्रकों अछीतौरसे देखागयातो इम्तिहानके मेदानमे सचापाया, तीर्थंकर गणधरोकी-यह-कमाल महेरवानी समझोकि-नजुमकों-वे-शास्त्रोंमें बयानफरमा गये, खयालकरोकि-नजुम-अगरसचा-न-होतातो नजुमीलोग-जमीनपर बेठकर आस्मानके सितारोका हाल बयान कैसेकरसकते? आफताव-और-चांदकों-कव-और-किसरौज ग्रहणलगेगा कैसेवतलासकते? तीर्थंकर-गणधर-और-पूर्वाचार्य आलादर्जेके नजुमीहुवे, चंद्रप्रज्ञप्ति-सूर्यप्रज्ञप्ति-भद्रबाहुसंहिता-ज्योति-

करंडक-आरंभसिद्धि-जन्मांभोधि-यत्रराज--त्रैलोक्यप्रकाश-मानसागरीपद्धति-मेघमाला-गणिविज्जापयन्ना--मेघमहोदधि--भुवनप्रदीप-और-नारचद्र--ये-जैनमजहबके नजुमग्रंथहै, जैमनिसूत्र-पारासरसूत्र-अगस्तिसूत्र-वाराहसहिता-लंपाक-नीलकंठ-टोडरानंद-वृहद्जातक-पारिजातरत्नाकर-सूर्यसिद्धांत--कमलाकर-और आर्यभट्टसिद्धांत-वगेरा दुसरेमजहबके नजुमग्रंथहै, जैनमजहबमें द्वादशारचक्रमय-कालचक्र-मानाजाताहै, और वैदिकमजहबमें सत्य-द्वापर-त्रैता-और-कलियुग यहचारयुग मानेजाते है, चांदसूर्य ग्रह-किसीका भलाबुरा नहीकरते, जोकुछ करनेवाले है-अपने अपने-पूर्वसंचित कर्म है, चांदसूर्य वगेराग्रह-उसके सूचक और द्योतकहै, ऐसाजानना,

ज्येष्टवदीमें वालापुरसे रवाना होकर महाराज-भुसावल-मनमाड-औरंगावाद होते शहर जालना गये, और तीनहफते वहांपर कयाम किया, जालनेसे रवाना होकर पर्वणी-निझामावाद-होते हैदरावाद गये और संवत् ( १९६९ ) की-वारीश वहांपर गुजारी व्याख्यान धर्मशास्त्रका हमेशां देतेथे और सभा अछी भरतीथी, जलसा-पर्युषण पर्वका-उमदा तौरसे हुवा,-आसोज सुदी तीजके रौज मुसानदीकी तुगयानी वडी जोरसे हुइ,-( यानी )-मुसानदीमें पानीका तोफान हुवा,-मगर वदौलत देवगुरू धर्मके चार कमान तर्फ किसी किसमकी आफत नही गुजरी, जहांकि महाराज-ठहरेहुवेथे,-इनदिनोंमें हिंदके वहुतसे शहरोंसे महाराजके नाम कइ-तार-और चीठीयां इस मजमूनकी-आइकि-आपकी खेरीयतका हाल इरशाल फरमावे, महाराजने उनका जवाब लिखा कि-में-बदौलत देवगुरुधर्मके खुशहु, वादवारीशके-हैदरावादसे पोष वदी नवमीके रौज महाराज-तीर्थ-कुल्पाकजीकी जियारतको गये,

जो-करीव ( ५० ) मीलके फासलेपर आलेर टेशनसें जायाजा
और दो-कोश-खुश्की रास्ते जानेसे मिलताहै, पोषवदी दशमीके
वहां यात्रीयोंका मेला भराथा और रथयात्राका जलसा हुवा
तीर्थ-कुल्पाकका मंदिर वहुत पुराना होगयाथा महाराजके उप
शसे उसकी मरम्मत होना शुरुहुइ, पांचरोज वहापर ठहरे, औ
वापिस हैदरावाद आये,-

( १ )-महाराजको लेखलिखनेका-और-ग्रंथ वनानेका अजह
शौखहै, वरवख्त महाराजकी कलम चलती रहती है, और लिख
पढनेमें मशगुल रहतेहै. जैन-सप्ताहिक-पाक्षिक-मासिक वगेर
अखवारोंमे महाराज धर्मके वारेमें लेखदेते रहतेहै, दिगर मजह
वाले जब जैन मजहबपर दलील करतेहै-तो-उसका फौरन! जवा
देतेहै, महाराजके तमाम लेख-जोकि-जैन अखवारोंमें-छपचुकेहै-
अगर-उनको इकठेकरके छपायेजाय-तो-एकवडा ग्रंथ वनजाय,
( २ ) महाराज आपने हमरा सव मजहवोकी पुस्तके हमेशां रख
तेहै-ताकि-जिसमजहववालोंको जवाब देनाहो-सवुतकेशाथ दि-
दियाजावे, ( ३ ) महाराजकी व्याख्यान सभामें शोर गुल करना-
या-वातचित करना सख्त मुमानियतहै. और यहवात ठीकभीहै
कि-शोर गुलहोनेसे-सुननेवालोको शास्त्र सुननेमें खलल पडताहै
व्याख्यान सभामें-सादर-नादर-कोइ किसी किसमका शोर गुल-
करे-तो-उसको रुकसत करवा देतेहै, इससे कइ श्रावक नाराज
रहतेहै, और कहतेहै विद्वान् अछेहै मगर मिजाजके वडे सख्तहै,
मगर अकलमंद लोग तारीफ करतेहै कि-साधुहो-तो-अैसेहो, जो
गरीव--और--अमीरको एकसा समझे, ( ४ ) जैसे समवसरणमें
तीर्थंकर महाराज मालकोश-और-भीमपलासी-रागरागनीमें-तालीम
धर्मकी देतेथे-और-इंद्रदेवते-राजोंसें स्वरपुरतेथे, व-मुजव-अपनी

ताकातके महाराज व्याख्यान सभामें-जव-भावना-अधिकारका वर्नन चलताहै-भैरवी कालिंगडा वगेरा रागरागनीसे व्याख्यान वांचते है और कभीकभी हारमोनियम वजानेवाले शख्श व्याख्यान सभामें बेठकर स्वर पुरतेहै, ( ५ ) महाराज जहा जहां तशरीफ लेजातेहै, वहांपर श्रावकलोग मय वेंडवाजा-वगेरा-जुलु-सके पेशवाइ करके शहरमे लेजातेहै, कही मौका-अैसाभी-होजाताहै कि-वाजे वगेराका इतजाम नहीहो-वहा-श्रावक लोग जुलुस-के शाथ पेशवाइ नही करसकते, महाराजकों इनवातोंसें-न-रजहै न-खुशीहै, महाराज-न-किसीकों फरमातेहै कि-तुम-मेरेलिये अैसाकरो, जिसकी जैसी मरजीहो-वैसा-करतेहै, ( ६ ) महाराजके लेखमें जैसाज्ञानका असरहै, वैसा व्याख्यानमेंभी भारीअसर है, सुननेवाले तारीफ करतेहै कि-ज्ञानकी-खूबझडी बरसातेहै, देवद्रव्यके-तीर्थोके-और-ज्ञानपुस्तकोंके बारेमे लेख लिखकर श्रावकोंकों होशियार करना इन्हीका साहसहै, साफसाफ वातकहनेमें किसीकी परवाह नही करते, महाराजका एतकात धर्मपर पुख्ता-है, ( ७ ) महाराज मुल्कोंकी सफरकरना ज्यादह पसंद करतेहै, गुजरात-मारवाड-पंजाव-राजपुताना--वंगाल-मालवा-खानदेश--वराड-और-मुल्क दखनमें सफर करचुके है, मुनिजनोकी फर्ज है कि-मुल्कोंकी सफर करके धर्मको तरक्की देना,—

☞ व-कल्म-भगुभाइ-फतेचंद-कारभारी,

एडीटर-जैन,-बोंबे,—

## ☞ [ गुरुभक्तिपर-लावनी, ]

### ( सवाने-उमरी )

विद्यासागर न्यायरत्न श्री शांतिविजयजी-वडेअणगार,
संयमलिनो आपने छोडयो कुटुंवसव धनघरवार,
भावनगर गुजरातके मांही-शहरवडा भारी उत्तम,
धन्यहै धरणी वहांकी जहां मुनिजी लियो है जनम,
धन्य पिता मानकचंदजीको-वो चलते जिनमतको धरम,
थे सतवादी जिनके पुत्र कहलाये अनुपम,
धन्यवाद रलियातकवरको-माता वुद्धिकी थी अगम,
संस्कारसे आप आजन्मे उदयभये निजपूरवकरम,
महाजन विशाओशवालथे-जूठवचन नही एक लगार,
संयमलीनो आपने छोडयों-कुटुंवसवधनघरवार, विद्या, १
श्रीरी आत्मारामहाराज-जिनोनेलिये आपको है पहिचान,
दीक्षालिनी साल उन्नीस और छत्तीसममान,
वैशाखशुरु दसमी गुरुवारे-हुवेसंयमी चतुरसुजान,
मलेरकोट पांचालमुल्कमें जानते है सव निखिलजहान,
धर्मशास्त्रकों पढे मुनिश्वर-व्याकरणकोशको भारीज्ञान,
सर्वशास्त्रकों आपने पृथक् पृथक् लिने सवजान,
पंजाव पूरव मारवाड-गुजरात मालवाकों दियोतार,
संयमलीनो आपने छोडयो कुटुंव सवधनघरवार, विद्या, २
दखनमेंगये आप मुनिजी-जिनमत खूवदिपायाहै,
देशदेशमें आपका सुजश वहोतसा छायाहै,
मानवधर्मसंहिता एकपुस्तक-वहोतखूव फरमायाहै,

प्रश्नपांचको खंडनकरके मजहव रिसाला वनायाहै,
तीनथुइका परामर्श एक-तीनथुइपें रचायाहै,
विधि जैनसंस्कार वनाकर तनपरयश उपजायाहै,
गृहस्थापनमें नाम हठीसिंह-जन्मलग्नमें विदितविचार,
संयमलीनो आपने छोडयो कुटुंव सवधन घरवार, विद्या, ३,
उन्नीसवर्षकी उमरआपकी-जवसें यह संयम धार्यो,
धन्यमुनिजी आपने कामक्रोध रिपुकों मार्यो,
सकल कामना तजी जगतकी-लोभपाप पावकजार्यो,
धन्यहो स्वामीआपने निजआतम कारजसार्यो,
विद्यासागर न्यायरत्नमुनि-धर्मधुरधर पदधार्यो,
देशदेश और नगरगाममें सुजश आपने विस्तार्यो,
सुरजमल्लकी हाथजोडकर-मुनिजीवंदना वारवार,
संयमलीनो आपने छोड्यो कुटुंव सवधन घरवार, विद्या, ४
( इति गुरुभक्तिपर लावनी. )

[ लावनी-अष्टपदी.- ]

[ जगतमें नवपदजयकारी-सेवतां पापटले भारी, ]

( इसचालपर- )

मुनिश्री शांतिविजयजी आप-कर्मके मेटदिये संताप,
मुखसंसारसें मुखमोडयो-कुटुवसें सव नातो तोडयो,
ध्यान निज जिनप्रभुसें जोडयो-लोभ और मोहकाम छोडयो,
(दोहा.) पंचमहाव्रतधारके-करतेहो उपकार,
छकायाके जीवबचाते-मुनिजी वारवार,
भुलकर नहीकरते संताप-कर्मके मेटदिये सव पाप, मुनिश्री, १

कामना छोडी सारीको-तरसना मारी भारीको,-
धन्य ऐसे आचारीको-नमनहै दृढव्रतधारीको,
(दोहा.) पुदगल परिचय छोडियो-भव्यजीवनके काज,
विचरतहो सवजगतमें स्वामी-धर्मध्यानके जहाज,
अनुकंपा रही दिलमें व्याप-कर्मके मेटदिये संताप, मुनिश्री, २
दोपसव कर्मनको टार्यो-गरव तनमनसे सव गार्यो,
धर्म जिनवरकों विसतार्यो-अन्यमत चितमें नही धार्यो,
(दोहा.) मिथ्यामतकों खंडन किनो-जिनमतमंडन कीन,
श्रीजिनप्रभुके चरनसरनमें-रहतेहै लयलीन,
दुष्टजन गये आपसें कांप-कर्मके मेटदिये संताप, मुनिश्री, ३
इंद्रियां पांचोकों मारी-आपने तजे कनक नारी,
धर्मके ग्रंथ रचे भारी-वचन सव माने संसारी,
(दोहा.) कहांतलक वर्ननकरुं-मुनिजी परमदयाल,
सुरजमल्लकी हाथजोडकर-वंदना ल्यो प्रतिपाल,
प्रभुका नित उठकरते जाप-कर्मके मेटदिये संताप. मुनिश्री, ४

( इति-अष्टपदी लावनी समाप्त. )



## ( गहूली पहली )

( जगतगुरु जिनवर जयकारी, ) इस चालपर,-

श्रोतारे सुनो गुरुगुणना रागी-जानोरे तुम भाग्यदशा जागी,
श्रोतारे सुनो गुणना रागी,
जंबुमांहि भरतभलूं सुनिये-देशगुर्जर राजनगर गणिये,
शोभारे तेह शहरतणी सुनिये-श्रोतारे, १
शोभे जिनमंदिर जयकारी-के-शत उपर अठ निरधारी,
नमेरे जहां नितनित नरनारी-श्रोतारे, २
करमदल कापवा बलवंता-साधु जिनशासनमें रमता,
एतोरे पांचो इंद्रियने दमता-श्रोतारे, ३
आव्या गुरु देशविदेश फिरी-भूमी राजनगरनी पवित्रकरी,
श्रोतारे मन शसय दूर हरी-श्रोतारे, ४
संवत् ओगणीस चालीस विषे-गुरु गिरुवा एकविस शिष्ये,
रही राजनगरमें कर्म पीसे-श्रोतारे, ५
तृष्णा तरुणीथी मन तांणी-विरतिरमणी करी पटराणी,
जेह उभयलोकमा गुणखाणी-श्रोतारे, ६
विवेकने मंत्रीपद ताजा-सवेगकुवर किया युवराजा,
सवर रहे हाजर दरवाजा-श्रोतारे, ७
आर्जवपटहस्ती महाभारी-विनयरूप घोडा सिणगारी,
मुनि आतमराज करे भारी-श्रोतारे, ८
रथ संयमशिलतणा भरिया-सुभट शमदमथी अलकरीया,
मुनि समतारसना दरिया-श्रोतारे, ९
के समकितमहेल मनोहारी-सतोपसिंहासन गुणकारी,

वेठारे जहां मुनिमुद्रा धारी–श्रोतारे, १
चामर जहा धर्मशुकल करता–किरतिजशछत्र जहां फिरता,
कर्यारे जेणे मोहारिपु डरता–श्रोतारे, ११
अलिकद्रव्यराज कर्युं अलगुं–भलुंरे भावराजमां मन वलगुं,
दुरितवन शिघ्र जेथी सलगुं, १२
आतमरुप लक्ष्मी रुडी लेवा–सदा करे शांतिविजय सेवा,
मीलेरे जेथी मुक्तितणा मेवा,

## ( गहूली दूसरी, )

( भवी तुमे सुणजोरे–भगवतीसूत्रनी वाणी, ) इस चालपर
भवीतुम सुणजोरे–गुरुमुखमधुरी वाणी,
दिलमां धरजोरे–समतारसगुणखाणी,
पंजाबदेशमां जन्मलिया गुरु–बालपणे व्रत लीधा,
व्याकरणालंकार भणीने–दुर्मत दुरे किधा, भवीतुम. १
नामसमानगुणे शोभंता–सुमतिगुप्तिना धारी,
आतमनिजपद ध्यांनमां लिना–भिना जिनगुणक्यारी, भवीतुम. २
आगम अनुसारी किरियामा–अप्रमत गुरुराया,
तृष्णातरुणीथी मन तांणी–संयम तान लगाया, भवीतुम. ३
गांमनगरपुर देसविदेसे–विचरंता व्रतधारी,
बहुजनने प्रतिबोध दइने–दुरमति दुर निवारी, भवीतुम. ४
शंसयशत्रु दुर निवारी–भयथी निर्भय कीधा,
खटमततत्व स्वरुप बतावी–लोचन अमने दीधा, भवीतुम. ५
कुमतवादलां दुर निवारी–कीधो हम सुपसाय,
जलहलदिवडा जिनवाणीना–प्रकटाया गुरुराय, भवीतुम. ६
ए उपकार तुमारो कहो गुरु–निसार्यो किम जाय,

स्मर्णकरी उपकारीतणां सहु–गुणगाता दुख जाय, भवीतुम. ७
ज्ञानवधे ज्ञानीगुणगाता–ज्ञानी गुणथी भरिया,
शांतिविजयकहे गुरुगुणदरिया–केम तराये तरिया, भवीतुम. ८

---

( गहूली तीसरी. )

( इसमे महाराजश्री आत्मारामजीका–जीवनचरित–दर्ज है,– )
( साभलजोरे मुनि–सयमरागी, उपशमश्रेणी चढीयारे, )

ए देशी,

आजनगरमें सुगुरु पधार्या–जिनआगमना दरियारे,
ज्ञानतरंगे लहेरो लेता–ध्यानपवनथी भरियारे, आजनगरमें, १
आजकालमां जे जिनआगम–दृष्टिपथमा आवेरे,
गहनगहन तेहना जे अर्थो–प्रकटकरीने बतावेरे, आजनगरमें, २
शक्तिनही पण भक्तितणे वश–गुणगावा उलसावुरे,
कर्णामृत गुरु चरित सुणावी–आनद अधिक वढावुंरे, आज० ३
दक्षिणदिशि जंबूद्वीपमाही–यही भरतमझाररे,
उत्तरदिशि पंजाबदेस जहां–लहेरा गांव मनोहाररे. आज० ४
क्षत्रीयवंश गणेशचंदघर–जन्मलिया सुखधामरे,
रुपदेवी कुक्षी सुक्तिमां–मुक्ताफल उपमानरे, आज० ५
लघुवयमां पण लक्षणथी बहु–दीपता गुरुरायारे,
सगतथी मिली ढुढकजनने–ढुढकपंथ धरायारे, आज० ६
संवत ओगणीसे दसमाही–उज्वल कार्त्तिक मासेरे,
पंचमीने दिवसे लिये दीक्षा–जीवणराम गुरुपासेरे, आज० ७
ज्ञानभण्या वली देस फिर्या बहु–जुना शास्त्र विलोकीरे,

शंसयपडिया गुरुने पुछे–मतिमा केम उवेखीरे, आज० ८.
उत्तर न मिला जव गुरुजीने–ज्ञानकला घट जागीरे,
सुमतासखी घट आन वसी जव–ढुढपंथ दिया त्यागीरे, आ० ९
धर्मशिरोमणि देसमनोहर–गूर्जरभूमि रसालीरे,
जहां आवी सुविहितगुरुपासे–मनशंका सहु टालीरे, आ० १०
परमकर्यो उपकार तुमे वहु–श्रीगुरु आतमरायारे,
जयवंता वर्तो आभरते–दिनदिन तेज सवायारे, आ० ११
दुषमकालसमे गुरुजी तुमे–वचनदीवडा दीधारे,
शांतिविजय कहे जेथी हमारा–विषमकाम पण सिधारे आ० १२

---

## ( गहूली चतुर्थी. )

( इसमेंभी उक्तमहाराजका जीवनचरित–शेष है. )

आजनगरमें सुगुरु पधार्या–रत्नत्रयीना धारीरे,
ज्ञान अपूरवदान दइने–जडता दूर निवारीरे, आ० १
संवत ओगणीसे वत्तीसे–राजनगर मोझाररे,
संयमलिया सुविहितगुरुपासे–सोलह शिष्य परिवाररे, आ० २
चरणकरण गुणधार अनुपम–श्रीगुरु आतमरामरे,
जिनशासन शिंगार महामुनि–तत्वरमणनां धामरे, आ० ३
नयगम भंग प्रमाण करीने–जीवादिकनुं स्वरुपरे,
ध्रुव उत्पात नाशथी गुरुने–जाण्युं निखिल अनुपरे, आ० ४
जाण्या द्रव्यगुणपर्याय–धर्माधर्म आकाशरे,
पुदगलकाल अने वली चेतन–नित्यानित्य प्रकाशरे, आ० ५
परम कर्यो उपकार तुमे गुरु–दुर्मत दुर नसायारे,
जयजयकार थयो जिनशासन–आनंद अधिक सवायारे, आ० ६

जो न होत आ वखत तुमारा-वचन दीवडा रुडारे,
तो दुषम अंधारी राते-लेत अमे मत कुडारे, आ० ७
विद्यानी वधती करवामा-जेहना विविध विचाररे,
ये गुरुना उपकार कहो किम-भूले आ संसाररे, आ० ८
देस बहु विचरो गुरुराया-क्रोडकरो शुभ कामरे,
अंतरघटमां शांतिविजय-पण राखेछे दृढहामरे, आ० ९

[ गहूली-पांचवी, ]

( भवीतुमे अष्टमीतिथि सेवोरे-इसचालपर. )

रहोगुरु राजनगर चोमासुरे-गुणनिधि गुण तुमारा गास्युं-रहोगुरु,
तुमे रागथी नही रगायारे-नही द्वेषरिपुथी बंधायारे,
महामोहथी नाही रगाया-रहोगुरु. १
धनमाल अने राजधानीरे-महासंकट आकर जानीरे,
तुमे छोडी दुनिया दिवानी-रहोगुरु. २
पांच इंद्री सुभटथी सुरारे-आलसविकथाथी दुरारे,
चार चोर किया चकचुरा-रहोगुरु. ३
ज्ञानदोरीथी मनकपि वांध्युरे-तीर तत्व रमणतामां साध्यु रे,
जेथी समकित अदभूत लाध्यु-रहोगुरु. ४
गुरु विद्यावेलडीये विटायारे-जेनी कल्पतरुसम कायारे,
एतो समता जलथी सिंचाया-रहोगुरु ५
तुमे शास्त्रसुधारस पिधोरे-महामोहरिपु वश किधोरे,
तुमे अनुभव प्यालो पिधो-रहोगुरु. ६
तुमे ज्ञानरतनभंडाररे-करवा हमपर उपकाररे,

थाजो नोधाराना आधार–रहोगुरु. ७
तुम आणा सदा शिर धरस्युरे–तपनियमविशेषे करस्युंरे,
कहे शांतिविजय अनुसरस्युं–रहोगुरु. ८

( गुरुभक्तिपर–पद–झीझोटीकी ठुमरी, )

विद्यासागर–न्यायरत्नश्री–शांतिविजय महाराज मुनि है, वि,
मिथ्यामतज्वर दूर करनकों–बानी अमृतरसमधुर ध्वनि है, वि, १
भविजनके हितकारक तारक–तुम कीर्त्ति विख्यात मुनिहै, वि, २
दशपुरनगरमध्य चौमासो–भाग्य भलो और शुभकरनीहै, वि, ३
नरनारी मिल चरनकमलयुग–सेवो ये गुरु ज्ञानगुनीहै, वि, ४
सोभाचंदवंदित प्रमुदितचित–मेरे तो अब आप धनीहै, वि, ५

☞( तीर्थंकर महावीरस्वामीके जन्महोनेपर,– )

( सिद्धार्थराजाकेघर खुशीकी निशानी, )

[ हरिगीत छंद. ]

श्रीवर्द्धमान जिनेंद्रजन्में–हर्षवाढों अतिमही,
सिद्धार्थराजाके भुवनमें–न्यात सब भेली भइ,
परिवारके सब पुरुषनारी–मुदितमन तहां आइयां,
सिद्धार्थराजा स्वतः उनकों–थाल भरभर लाइयां, १,
सब न्यात मिल भोजन करे–आनंदभर धन ते घडी,
बहु कुलवधुमिल धवलमंगल–गीतगान करे खडी,
शुभ नालियरकी गिरी केला–दाख नारंगी भली,

अंगूर जामन जामफल-दाडम अलूचा आमली, २,
लोकाट आम अनार आडु-सेंव सरदा फालसा,
केमर कसेरु नासपाती-बीह कमरस कलरसा,
नींबु खजूर अंजीर खिन्नी-सुरस पौंढा आमला,
चकतर सरीफा वोर आदिक-हरितमेवा मन रला, ३,
बादाम पिस्ते दाख खारक-वेल चारोली मली,
अखरोट खुरमा खोपरा-चिलगोजिया मूगीफली,
इत्यादि वहुविध खुश्कमेवा-अवसुनो भोजन सही,
अतिमिष्ट मोतीचूर लाडु-मगद मोदक मूगही, ४,
मोदकमनोहर सिहकेशरी-सरस नुक्ती पाकके,
तिलके सक्करके केल मोदक-आम्ररस अरु दाखके,
बर्फी जलेबी मूत्रफेणी-शकरपारा इमरती,
पेडा गिदोडा लालजामन-कलाकद भला अति ५,
खजला सुहाल खजूर मठडी-शाहूसाही रेवडी,
लौजात मोहनभोग सीरा-ल्हापसी मीठी वडी,
पूरी कचौरी दालबाटी-वेंढवी खस्ता लुची,
मांडे परोंठे दालचावल-खीरपुवा मनरुची, ६,
चीले पकोडे गुलगुले-माखन मलीदा चूरमा,
मीठी कढी अरु चर्चरी-इत्यादि भोजन सब जमा,
पापड चणेकीदाल भुजी-सेंव खटरस पापरी,
बहुविध चवीणा दही ताजी-नमक जीरासें भरी, ७,
परवाल चौले मुहजने-सागरवगेराकी फली,
मटरा करेला वाकली-कचरी कचारेकी कली,
खीरा करोंदा आल कोला-खेलरा ककडी तुरी,
मिरची हरी मेथी खरी-भिंडी नगेरा नहुहरी, ८,

नींबूके रसयुत बहुपदारथ–वडे नानादालके,
चौले चनेकी मूंगकी–पीठीके नानाचालके,
कर्पूर अगर इलायची–इत्यादि मिश्रितजल सरस,
मिश्रीमें मिश्रितकेवडा–अरु दुग्ध उपजे मनहरस, ९,
तंबोल पानइलायची–बादाममिश्रित छालिया,
केशर जवत्री जायफल–कर्पूर लवंग कथा लिया,
धर वर्क सोनेमे लपेटे–हाथ सवकेमें दिया,
चंपा चमेली जुही मेहदी–केवडा नीका लिया, १०,
गेंदा गुलाव सिगार मरवा–मदनसर शुभ मोगरा,
नानाप्रकार सुगंध ले–सन्मान वहुजनका करा,
सेले दुपट्टे रेशमी–पघडी कलावतूनकी,
जरके बनाये वस्त्र वहु–और–कोर साची उनकी, ११,
सब नारियोंकों जरी साडी–कांचली अरु औढना,
वहुमूल्य वस्त्रदिये–किया सत्कार आदर वहुघना,
सिद्धार्थनृप महावीरस्वामीके–पिता जग यश लिया,
शांतिविजय कहे विबुध पुरजन–सवनकों राजी किया, १२,

☞[ -जिनाय नमः- ]

# [ जैन-तीर्थ-गाइड, ]

## ( उर्दूमें, )

## ( जैन-जियारत-गाह. )

☞[ इबादत, ]

( जिनगुण-स्तुति-सवैया-अष्टकौनपदाकार दुमलछंद. )

करुनाकर दिनदयालप्रभु-तुमरे पदपंकजका सरना,
सरनागतराखनहारविभु-गुनसिंधु अपारकहा बरना,
बरनागरइंद्रकरेमहिमा-मुनिध्यायभवांबुधिको तरना,
तरना भवसागर चाहतहुं-हमरायहकाज तुमे करना,

☞[ बीचबयान-तारीफ-मुनिमहाराजोंकी, ]

जिनके धरम्यान सुजानभये-सुखदेखत लोचनकों मनकों,
जिनके सुनवेन सुचैनबधे-परमानाकिये प्रभुता जिनकों,
जिनके पग लाग सुभागभये-बलीरूपसुपुष्ट करे तनकों,
तेनसाधु-यति-मुनिकोंप्रणमुं-गुनगायलहु धिखणाधनकों,

चाहत जीवसभी जगजीवन–देहसमान कछुनहीप्यारो
संयमवंत मुनीश्वरकों उपसर्गपडे तन नासन हारो,
त्युं चितवें हम आतमराम–अखंड अबाधत ज्ञान हमारो
देह अचेतन सो हमतो नही–सत्यचिदानंदरुप हमारो.

( रहम करना जीवोंपर, )

करना जिनशासन मूलकही–सबहि गुन आयमिले दुरके
मिल संघ बनी शिवराहचले–मगमांहि घने पुरहै सुरके,
जिनकेतक राहरमें पुरमें–शिवजे पहुचे–न–चले मुरके
सुरते पुर फेरलहे शिवकों–इसभातसु बेन सुने गुरुके,

( दोहा. )

धर्म करत संसार सुख–धर्म करत निर्वान,
धर्म पंथ साधन विना–नर तिरियंच समान,

---

☞( शुरुआत–किताब. )

तीर्थोंमेफिरनेसे आदमीकेइरादे पाकहोतेहै. और अशुभ कर्मोंकी निर्जराहोतीहै, आदमीका चोला पाकर जो शख्श तीर्थोंकी जियारतकों नहीजातेहै–वे–धर्मकेबडेहिस्सेसें अबतक खारिजहै ऐसा कहना कोइहर्जनही. बहुतरोजसें हमाराइरादाथाकि–जैनश्वेतांबर तीर्थोंकी कोइकिताब ऐसीतयारकरे जिसकेजरीये आमजैनश्वेतांबर फिरकेको फायदापहुचे. दुनियामें जहारीलोग जवाहिरातकों वेचते है,और सोनहार–गेहने–जेवरको–कोइ शालदुशालेकों और कोइ

ख्वासेमलमलकों-कोइवादामपीस्ते-औरकोइ इतरफुलेलकोवेचरहेहै. हम सीर्फ बत्तीसहर्फोंके मसालोंसें अपनाकामचलातेहै, शिवायबत्तीसहर्फोंके हमारेपास दूसराकुछनही. गोया! बत्तीसहर्फ हमारा एकमेगजीनहै, अगर तुम मुल्कोंकी सफर और जैनश्वेतावरतीर्थोंकी जियारतकरनाचाहतेहो-तो-एकदफे इसकिताबको पढलो, और बन पडेतो शाथरखलो.

## ☞[ हिदायत-उल-आम. ]

सफरकरना दोतरहसेंहोसक्ताहै, एकतिजारतकेलिये दूसरा तीर्थोंकीजियारतकेलिये, जोशख्श दुनियाकेधदोसे छुटकर तीर्थोंकीसफरकों जाताहै उसकी हजारहजारतारीफकरो, औरतुमभी तीर्थोंकी सफरजानेकीकोशिशकरो, जिससें तुमारी जीदगीपाकहो. जब सफरकोंजाओ इतनीबातें वहांकी जरुर नोट करलिया करो, उसमुल्कमे कौनसाशहर मशहूरहै. ? अमलदारी किसकीहै ? इल्म कैसाहै ? मशहूरचीजें कौनकौनसीहै ? आबहवा वहांकीकैसी और आदमीयोंका दिल धर्मपर कितनारजुहै ? कोइपुरानाशिलालेख दिखपडे जरुरउसकीनकल करलो, नदी-तलाब-बागबगीचे-पुरानेदेवालय-धर्मशाला-कोटकिला-बाजार और रोजगारकीतरक्कीकैसीहै, ? पतेवार उसका बयानलिखलो,-ये-सबबातें तुमकों सफरकरनेसें बखूबी मालूमहोसकेगी, कइमुल्कोंकी तासीरगर्म है, और कइयोंकी शर्द, कइमुल्कोंमें मेवेके गजलगेहै, कइयोंमें नामनिशानभी नहीं. गांवकेलोग शहरका रहना-और-शहरकेलोग गांवकारहना-नापसंद करेगें-पहाडीलोग पहाडमें और जगली जगलमें खुशहै, कौनसाशहरबडाहै और कौनसाछोटाहै ? वहांके वाशिंदे कैसेहै, ? इनबातोंकों असलीतोरसें जभी जानसकोगे जबतुम खुदसफरकों निकलोगे,

( दोहा. )

सेतसेत सबएकसे-जहां कपूर कपास.
ऐसे देश कुदेशमें-कबहु-न-किजे वास, १,
कोकिल बायस एकसम-पंडित मूरख एक,
इंद्रायन दाडिम विषय-जहां-न-नेक विवेक. २,
बासिये ऐसे देश नहि-कनक वृष्टि जो होय.
रहिये तो दुख पाइये-प्राण दिजिये खोय, ३,

कइमुल्क ऐसेहै जहां बेशुमार पहाड और नदीयां है औरकइ ऐसेहै जहां पानीकेबिदून लोगहमेशांतगहै, कइमुल्कोंकेलोग अपनी औरतोंको पर्दानसीनरखते है, औरकइ सरेबाजार शाथलेकर फिरतेहै; जोशख्श जिसमुल्कमेरहता हो उसको उसीमुल्कका रवाज अच्छामालूमदेगा, चाहे कोइ कैसाही उमदाखाना और पुशाकसामने लावे; मगर जोशख्श जिसमुल्ककाहै उसकों अपनेही मुल्कका खानपान और पुशाकउमदा मालूमदेगा.-कइमुल्कोंमें मुन्नाजवाहिरातकी खाने मौजूदहै कइयोंमें-ये-चीजे-ख्वाबमेंभी नहीदिखपडती. इसीसेकहाजाताहै विनासफर मुल्कोंकीकिये कुछभी मालूम नहीहो शकता. किसी होशियार शेयरबनानेवालोंने लिखाहै—"सफर कुंजी दौलतका है,-"

दुनियामें पैदाहोकर जितनाबनपडे धर्मकरो, औरइसकों अपनाअसली दोस्त समझो ख्वाबमेंभी इसकों मतभूलो, आदमीका चोला बारबार नहीमिलता, जब तुमारे मकानपर खुशीके नकारे बजेंगे सबलोग हाजिररहेंगे; औरजब रंज-और दिल्गिरी नियामत होगी, कोइपासतक-न-आयगा, इसीसे कहाजाताहै दुनिया मत-

लबकी गरजीहै, धनदौलत एकरौज छोडजानाहै जितनाधर्मकरोगे तुमारेशाथचलेगा, धर्मात्मा-रहमदिल-और खुशमिजाज आदमी हजारोमें एकामिलेगा. थोडीमुसाफरीकेलियेभी कितनाबदोबस्तकरतेहो. वडीमुसाफरीका कुछबदोबस्त नहीकिया इसकी क्यावजहहै ? वदौलतधर्मकी यहांचैनपाया. औरआइंदेभी इसीकी वदौलतपाओगे. दौलत वहुतमिली-औरमिलेगी लाखहांरुपये आयेगये लेकिन ! खजानेमें कुछ-न-रहा, इसकासोच मतकरो, जितनेरुपये तुमारेधर्ममें खर्चकियेगये उसीकोउमदासमझो, अपनेघरकाभेद औरदिलकाइरादा किसीकेसामने बयानमतकरो, आजकल दुनियामें जूठ-और-फरेब ज्यादह चलपडा है,

हिंदुस्थानमें इसवख्त अमलदारी अग्रेजसरकारकी-और इसमें गुलजार रजवाडेकइहै. कइवहुतवडे औरकइ छोटेछोटेभी है, हैद्राबाद दखन-वडोदा-लश्कर गवालियर-इंदोर-महीशूर-काश्मिर--कोलापुर-जोधपुर-विकानेर-जयपुर-उदयपुर--भोपाल-जामनगर-भरतपुर-भावनगर-पटियाला-झींद-नाभा--कपूरथला-वहावलपुर-फरीदकोट-शीरमौर-मलेरकोट-अलवर-रामपुर-जुनागढ वगेरा वगेरा, तुम कौनकौन मुल्ककी सफरकरना चाहतेहो ? रैल सवारीसे जाओगे-या-जहाजकेजरीये ? ब-जरीये रैलके जाना है तो-रास्तेमें कहाकहा रैलबदलेगी इसकीतलाश करलो, अगरअंग्रेजी इल्मजानतेहो-तो-टाइमटेवल किताब साथ रखलो, कौन कौनसी जगह जैनश्वेतानरतीर्थ है-और-इसजमानेमें उनके क्याक्या नाम मशहूरहै ? खानपानकी चीजें वहा मिलतीहै-या-नही. ? इनबातोंकी माहितीमिलालो, रास्तेका हाल मालूम-न-होनेपरकइतीर्थोकी जियारत रहजातीहै और घर आकर निहायतरज उठानापडताहैकि -हमको फलाफलां तीर्थोंकी जियारत-न हुइ, -अगरइसकिताबको

शाथरखकर हरवख्तदेखतेरहोगे तो हमउमेदकरते है कोइमुकामात तीर्थोकाबाकी-न-रहेगा.

जहांतकबने सफरमें ज्यादहअसबाब शाथ मतरखो. ज्यादह-असबाब शाथरखनेसे रैलमें चढतीउतरतीवख्त निहायततकलीफ होगी. इसलिये जरुरीचीजेंही शाथमेंरखो. रास्तेमें ऐसेगांवभी मिलेंगे जहां खानपानकी चीज बिलकुल-न-मीलसकेगी, अगरमिलेगी तोभी तबीयतसे मुखालिफ! इसलिये रसोइ बनानेके हलकेहलके बर्तनभी शाथरखलो, भारी बर्तनोका बोझा कहांकहाउठाये फिरोगे? थाली-लोटा-गिलास-कटोरी-तवाह-कुर्छी-चमचा-चिमटा-कटोरदान-और-घीकेलिये सकडेमुहका डिब्बा शाथलो! ताकि-रास्तेमें -घी-गिरनेकी दिक्कत-नहो, हरजगहउमदा-घी-नहीमिलसकता, अगरपानखानेकी आदतहै-तो-पानदानभी शाथलेलो! मुल्कपूरबके लोग पान जियादह खायाकरतेहै, गुजरातमे इसकारवाज कमहै, मगरजिनको जिसबातकी आदतहै-कब-छोडसकतेहै, एकलालटेन -गोल-जरुरशाथरखलो-जो-बेलगाडीकीसफरमें-और-मकानमें रातकोजलानेकेलिये कामदेवे.

कागज-कलम-दवात-कार्ड-लिफाफे-चीठीपत्रीकेलिये हरवख्तशाथरखो.-न-मालूम किसमौकेपरकाम-आवे, चक्कु-कतरनी-और-एकताला इसलिये शाथरखोकि-जब-कहीठहरनापडे-तो-बहारजानेके वख्त मकानमें असबाब धरकर लगादियाजाय, पानी खीचनेको डोरी खूब लंबी-और-मजबूत हलकेवजनकी पासरखो, बाजेबाजेकुवोंमें पानी बहुतनीचेरहताहै, पानीछाननेकेलिये छलनाभी शाथरखनाजरुरीहै, जोजोलोग जलछानकर नहीपीते उनको तरहतरहकी बीमारी पैदाहोतीहै. जलमे बारीक जीवोकी हिंसाकाभी इससे बचावहोगा, रसोइमेभी जल छानकर लगानाचाहिये.

सफरमें आटा-दाल-चावल-निमक-मीरच-चीनीवगेराभरनेके लिये कुछ थेलियांभी शाथरखलो! वाजेवख्त कामदेगी, रास्तेमें मसालाकुटना साफकरना मुश्किलहोगा, इसलिये कुट-छानकर तयारकरके पासरखलो. मौकेपर वडाकामदेगा. मुसाफरीमे कचापका खानाभी खानापडताहै, इसलिये कुछचूरन-और-दस्तावर दवाइये साथलेलो, सर्दहवामे स्नानकरनेसे सर्दी होनेकाभी खौफरहताहै,. इसलिये कुछ-चाय-जायफल-जवत्री-लौंग-सोंठ-पीपल-बदाम-दालचीनी-वगेराचीजें पासरखो, जिससेसर्दी रफाहोकर तबीयत दुरुस्तहोसकेगी.मुडडोराभी वाजेवख्तकपडेसीडनेको साथलेलो. कमसेकम चारपांचजोडेकपडोंके जरुरपासरखनाचाहिये, क्यौंकि-शिवायवडेशहरोंके कपडाधुलवानेका मौकानहीमिलसकेगा, मैलेकपडेवालोंकी इज्जतनहीहोती. तुमने सुनाभी होगाकि-"**एकनूर आदमी हजारनूर कपडा**"-शतरज-गालिचे-या-दरीवगेराचीजें मुताविकहेसीयतकेजरुर शाथलेनाचाहिये. जवकहीठहरनेकामौका-हो-तो-उसको जमीनपरवीछाकर उसकेउपर असवावरखाजाय और चलो जव उसमें विस्तरवाधलियाजाय, ताकि-विस्तरमैला-न-हो. विस्तरवाधनेकीरसीभी भूलनानहीचाहिये, इसकेविदून सवकामरुक जायगा.-दोतीनजोडे सूतीमौजेकेभी जरुरशाथरखलो, याते पहाड चढतेउतरते पहेनलियेजाय. जिससे पांवजलेनहीं, और ककरपथ्थरभी पावको चूभेनही, नंगेपावचलनेसें तलवोंमें छालेपडजातेहै, और मग्जमे गर्मीपहुचतीहै, दूसरेरौज मारेतकलीफकेकहोगे हमसें यात्रा -न-होगी, इसलिये अवलसे होशियार रहना चाहिये.

हरमर्दको-दो-या-तीन धोती और दो-दुपटेपास रखनाचाहिये. जो देवदर्शन-या-पूजनकेवख्त कामदे, औरतकेलियेभी दो--लेहगे साफरखनाजरुरी है, पूजनकेवख्त पहननेको कामदेगें, और-

तके लिये जब रितुधर्म-अयाम आवे-तो-तीनरौज अलगरहे, द-र्शनपूजन-न-करे, चौथेरौज पाकहोकर दूरसेदर्शनकरे. अगर ठह-रनेकेलिये फुरसतहो-तो-सातवेरोज पूजनभी होसकेगी .पूजनके लिये छोटीछोटी रकाबियां-और-जापकरनेको मालभीशाथरखो, केशर-कपूर-धूप-चावल--वर्क--चांदीसौनेके और वढीयाइतरभी देवपूजनकेलिये शाथलेलो. अगरतुम कितावपढना जानतेहोतो--स्तोत्रपाठ-या-स्तवनावली वगेरा-या-जैनश्वेतांवर तीर्थगाइड--शाथमे-लेलो. तीर्थोमे-जाकर गप्पकरनेकानाम जियारतनही है. तीर्थोमेंऐसे स्तोत्र औरस्तवनपढना चाहिये जिससें दिलपर देवगुरु धर्मकेलिये पावंदीवढे, खैलतमाशेकी किताव-या-शतरंज-गंजीफा वगेराशाथरखना कोइजरुरतनही, तमाम उमर खेलतमासोमेंगुजरी, तीर्थमेंजाकर देवदर्शनमें-और-पूजनमे-मशगुलरहो. खैलकोवदकरो, और तीर्थभूमिमेंवेठकर ध्यानकरो.-अगर-ज्ञानचौसर खेलनाजान-तेहोतो-वेशक ! खैलो, क्योंकि-उसमे कोइवात पापकर्मकेवढानेकी नही, वल्कि ! धर्मपावंदीकीवातहै,--जितनेदिन तीर्थयात्रामेलगे--सामायिक-प्रतिक्रमणहमेशां करतेरहो. अगरउक्तकार्य-न-वनशके, तो-नमस्कारमत्रकी एकदो-माला-जरुरफेरो,-गप्पकरनाठीकनही. कइवर्सोमें जियारतको चले-औरफिर-उसमेभी वहीहालरखोगे तु-मारीजियारत फिजहुलहोगी, देखिये ! पेस्तरके श्रावक पैदलचल कर-जियारतकरतेथे, रास्तेमें ब्रह्मचर्यपालतेथे, दिनमे एकहीदफे खानाखातेथे. सचित्तचीजे नहीखातेथे,-औरजमीनपरसोतेथे, आज वसवव रेलसवारीके इतनाभी वनजायतो गनीमत है,

कुछदोअन्नी-चोअन्नी-और-पैसेवगेराभीसाथ रखलो, जो तीर्थयात्रामें-अंधे-लुले-लंगडे-और-रोटीयोंके मोहताजोको खैरात केलिये काममेंदेगा, तीर्थंकरदेवभी वार्षिकदान अनुकंपासेदेतेहै, अनु

कपादान तीर्थंकरदेवोंने किसीशास्त्रमें मनानहीफरमाया, जोलोगफरमाते है अनुकंपादानदेना ठीकनही उनकीभूलहै. दुखीको देखकर जिसकेदिलमें रहमनहीआइ उसकोधर्मीकौनकहसकताहै. ? यात्रामें हरवख्त एक कडा-या-अंगुठीहाथमे-जरुरपहनलो. गेरमुल्कमें कभी अकेलेरहजानेके वख्त-या-चौरीहोजानेपर इसकों वेचनेसें कामचलेगा, वरना ! ऐसीहालतमे वडीतकलीफ उठानापडेगी, किसकिसकेपास मांगनेजाओगे. आजकल रुपये पैसे उद्धारदेना वहुतसेंलोग परहेजकरते है,—जियारत जानातोजहांतक वनपडे कुटुंवकों और रिस्तेदारोंकोंभी शाथलेनाचाहिये. अगर उतनीताकात-न-होतो अपनीऔरत-और-आपदोनोजाना मुनासिव है. अगर उतनीभी ताकात-न-होतो-अकेलेही चलेजानाठीकहै, मगर ऐसानहीकरना कि-आजसेंकल-और-कलसेंपरसों इसतरह सुस्तीमें दिनगुजरते जाय, कइलोग इसखयालमेंभी रहतेहेकि-हम-पेस्तर दौलतमंद थे और अव गरीवहोगये,-अगर विनानोकरचाकरके अकेले चलेजाय तो-हमारीइज्जत-न-रहेगी, तो-यहएक आलादर्जेकी भूलहै, इज्जत केलिये धर्मको खोनावहेत्तरनही. अकेलेही चलेजाना, मगरइज्जतकावहानालेकर तीर्थयात्राको छोडनाठीकनही. जो-कामधर्मकाकर लिया वहीअपनाहै, अगरतुम खुदकजुस वनकर दौलतखर्चकरना नहीचाहते-उसकातो कोइइलाजही नहीं है,—

मारवाड-और मुल्कपूरवके जैनश्वेतांवरश्रावक-जोकि-अपनी औरतोंकों पर्दानसीनरखतेहे, यात्रामें नौकरचाकर दासदासीका खर्चाउठाना ताकातनही-और-उनकों पर्देहीपर्देमें उमरवीतकरगदेना कोइ अकल्मदीकीवातनही, तीर्थोमें देवमदिरोंमे ओर व्याख्यानसभामे पर्दारखना गोया ! देवगुरुधर्मकी वेअदवीकरनाहै. देखो ! तीर्थंकरोंके समवसरणमें वडेवडेछत्रपतिराजाओंकीरानीयेंभीखडीरहती-

